3-2

# जैमिनि सूत्रवृत्तिः सुबोधिनी नामिका

## भाषानुवाद सहिता

### प्रथमोऽध्यायः

अनुवादक
ब्रह्मचारी सर्वेश्वरानन्दः

# जैमिनिसूत्रवृत्तिः सुबोधिनीनामिका

भाषानुवादसहिता

प्रथमोऽध्यायः



अनुवादकः

ब्रह्मनिष्ठो ब्रह्मचारी सर्वेश्वरानन्दः

संशोधक

भूतपूर्व प्रधानाध्यापक श्री बालाजी गणेश
संस्कृत पाठशाला, श्रौतस्मार्त कर्मकाण्डरत्न
पं. तुलाशङ्कर शर्मा भारद्वाज डभोइकर

प्रकाशक

श्री बालाजी गणेश, बडासराफा कॉटन एसोसिएशन

प्रथमबार | वैशाख शुक्ल १४ वि.सं. २००२ | मूल्य
१००० | नृसिंह जयन्ति |

# प्रस्तावना

आर्य माननीय महानुभावों ! इस संसारचक्रमें त्रैगुणिक समग्र मानव जातिको स्वच्छानुकूल सुखवैभवादि की इच्छा प्रतिदिन आकांक्षित होनेपर भी तत्तत्फलेच्छायें विपरीत होनेका कारण, " स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः संसिद्धिं लभते जनः " यह भगवद्वचनामृतका यथोचित पालन न करना प्रतीत होता है इसलिये " कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः, वेदोनित्यमधीयतां तदुदितं कर्म स्वनुष्ठीयतां " इत्यादि पूज्य भगवदादेश तथाच " धर्म एव हतो हन्ति धर्मो रक्षति रक्षितः' तस्माद्धर्मो न हन्तव्यो मा नो धर्म हतोऽवधीत्" इन महर्षि सदुपदेशों से कौनसा धर्म मानना उचित है, इसी शंकापर " वेदोऽखिलो धर्ममूलम् " इस मनुस्मृति से वेदही धर्म मूल माना गया है और वेद स्मृति सदाचार यह मनूक्ति आदिकालसे प्रमाणभूत मानी है। इसी अभिप्रायसे महर्षि जैमिनिने चार्वाक आदि नास्तिक सिद्धांतोंका निरास करते हुए 'अथाऽतो धर्म जिज्ञासा' आदि सूत्रोंसे बारह अध्यायों में वेदोंका समर्थन किया है । कर्मानुष्ठान द्वारा श्रेष्ठफलसिद्धि बताई है इस कलिकाल में उनका ज्ञान जनताको सुलभ प्रकारसे प्राप्त हो इसलिए ब्रह्मनिष्ठ ब्रह्मचारी सर्वेश्वरानन्दजी द्वारा उनका हिन्दी अनुवाद बनवाकर कॉटन कमेटी इन्दौर ने जिज्ञासुओंके करकमलमें यह ग्रन्थ रखकर अपने धर्मोपार्जित द्रव्यका सत्फल प्राप्त करके विश्वकल्याणकी चाहना रखती है

गच्छतस्खलनङ्क्वाऽपि भवत्येव प्रमादतः ।
हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति साधवः ॥

विदुषां वशंवदः
पं. तुलाशङ्करशर्मा

# विषयानुक्रमणिका

## प्रथमाध्यायस्य



### द्वितीयःपादः



### तृतीयःपादः

| अधिकरण | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| ९ | साधुपद प्रयोगनियमः | ९३ |
| १० | लोकवेदयोः शब्दार्थैक्यम् । | ९९ |
| | आकृति शक्तिः । वर्णकान्तरम् । | १०१ |

## चतुर्थःपादः





॥ श्री गणेशाय नमः ॥





# जैमिनिसूत्रवृत्तिः सुबोधिनीनामिका



श्रीशितिकण्ठ भट्टकृता



नत्वा श्रीत्रिपुरामम्बां तत्पुत्रं श्रीगणाधिपम् ।
जैमिनिं भाष्यकारं च कुर्वे वृत्तिं सुबोधिनीम् ॥१॥

---

॥ ॐ धर्मो रक्षति रक्षितः ॥

सुबोधिनीवृत्त्यानुवाद ।



श्री त्रिपुराम्बा उनके पुत्र गणाधिप जैमिनि तथा भाष्यकार को नमस्कार करके सुबोधिनीवृत्ति को करता हूं ।

शास्त्रारंभसमर्थनम् । अधि० १ ।

अथातो धर्म जिज्ञासा ॥ १ ॥

तत्र द्वादशभिरध्यायैः प्रतिपाद्यमानं शास्त्रमारंभणीयं न वेति संशये स्वाध्यायोऽध्येतव्य इति विहिताध्ययनस्य फलाकांक्षायां विश्वजिन्न्यायेन स्वर्गएव फलं कल्प्यम् । तथा चाक्षरग्रहणमात्रेण स्वर्गसिद्धौ विचारशास्त्रस्य अकिंचित्करत्वाद्विचारशास्त्रं नारम्भणीयमिति बहिः पूर्वपक्षे सिद्धान्तमाह । अथेति । अथ गुरुकुलस्थितिपूर्वकवेदाध्ययनानन्तरम् अतः

---

शास्त्रारंभ का समर्थन करते हैं। ( अथेति )

तहां बारहों अध्यायों करके जैमिनि ने प्रतिपादन किया जो शास्त्र है वह आरंभ करने योग्य है किंवा नहीं । इस संशय के होने पर "स्वाध्यायोअध्येतव्यः— अंगो सहित अपने वेद का अध्ययन करना चाहिए । इस वाक्य से विहित अध्ययन का क्या फल है ! इस आकांक्षा के होने पर विश्वजित न्याय से स्वर्ग रूपही फल की कल्पना करना चाहिए । तथा च अक्षर के ग्रहण मात्र से स्वर्ग सिद्ध हो सकता है इसलिए विचार शास्त्र निष्फल है और निष्फल होने से विचार शास्त्र आरंभ करने योग्य नही ! इस प्रकार सूत्र से बाहर पूर्वपक्ष होने पर सिद्धान्त को कहते है । अथेति । ( अथ ) गुरुकुल में निवास पूर्वक वेदाध्ययन के बाद

यतः अध्ययनस्य अर्थज्ञानं फलमतः धर्मस्य वक्ष्यमाणलक्षणस्य जिज्ञासा ज्ञानेच्छासाध्यो विचारः कर्तव्य इति शेषः । अयं भावः । दृष्टे संभवत्यदृष्टकल्पनाया अन्याय्यत्वाद् अध्ययनेन तदर्थनिश्चय संपादनस्यैवोचितत्वाद् अर्थतत्त्वज्ञानस्य विचार शास्त्रमन्तराऽसंभवाद् इदं विचारशास्त्रमवश्यारंभणीयमिति ॥१



धर्म लक्षणम् । अधि० २ ।

चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः ॥ २ ॥

---

( अतः ) जिस लिए अध्ययन का अर्थज्ञान रूप फल है इसलिए आगे जिसका लक्षण किया जायगा उस धर्म की ( जिज्ञासा ) ज्ञान की जो इच्छा उस इच्छाजन्य विचार करना चाहिए । यह शेष है । भाव यह कि दृष्ट अर्थ के संभव होने पर अदृष्ट अर्थ की कल्पना अयुक्त है इसलिए अध्ययन ही से वेदार्थ का निश्चय करना युक्त है और अर्थ का यथार्थ ज्ञान विचार सिवाय असम्भव है। इसलिए अवश्य यह विचार शास्त्र आरंभ करने योग्य है ॥१॥

अब धर्म का लक्षण करते हैं । चोदना० ।

अथातो० इस सूत्र में जो धर्म का कथन किया है उसका क्या स्वरूप है ! इस प्रकार जानने की इच्छा होने पर धर्म के स्वरूप के ज्ञान के लिए लक्षण कथन करते हैं । चोदनेति ।

अथातो धर्मजिज्ञासेत्यत्र को धर्म इति जिज्ञासायां धर्मस्वरुपज्ञानार्थं लक्षणमाह । चोदनेति । चोदनेति प्रवर्त्तक शब्दनाम । लक्ष्यते ज्ञायते अनेनेति लक्षणम् । यथा धूमेन वह्निर्लक्ष्यतइति वह्निज्ञाने लक्षणंधूमः तद्वद्धर्मे ज्ञाने लक्षणं चोदना । इत्थं च चोदना चोदनैव लक्षणंकरणं यद्विषयकज्ञानस्यस धर्मः तत्वेसति अर्थत्वं धर्मस्य लक्षणं । अर्थत्वं च सुखाधिक दुःखाजनकत्वम् इदं च श्येन यागे धर्मत्वानिवृत्त्यर्थम् । एतेन चोदनाविरिक्तेन्द्रियादिगम्यत्वं धर्मस्य नेत्यपि सूचितम् ॥२॥

---

प्रवर्त्तक वचन का नाम चोदना है अर्थात् जिसके श्रवण करने से प्रेरणा पाई जावे उसको चोदना कहते हैं ! जिससे वस्तु जानी जाय उसे लक्षण कहते हैं, जैसे धूम से वह्नि जानी जाती है । अतः वह्नि ज्ञान में धूम लक्षण है वैसे ही धर्मज्ञान में चोदना लक्षण है । जिस विषयक ज्ञान का करण चोदना=वेदाज्ञा ही है वह धर्म है । जिसमें वेद विधि प्रतिपाद्यत्व सहित अर्थत्व है उसी में धर्मत्व है अन्य में नही, इस प्रकार का लक्षण सिद्ध हुआ । सुख से अधिक दुःख का जो जनक नहीं हो वह अर्थ है । श्येनयाग में धर्मत्व की निवृत्ति के लिए सूत्र में अर्थ पद दिया है । वेदाज्ञा ही धर्म में प्रमाण है इस कथन से प्रवर्त्तक वाक्य से भिन्न इन्द्रिय आदियों से धर्मज्ञान नहीं होता यह भी सूचित किया गया ॥ २ ॥



धर्मप्रमाणस्य विचार्यत्वम् । अधि० ३ ।

तस्य निमित्तपरीष्टिः ॥ ३ ॥

इतरप्रमाणानि तत्र प्रसरन्ति न वेति संशयस्य परीक्षां विना निवृत्त्यसम्भवात् तत्परीक्षां प्रतिजानीते । तस्येति । तस्य धर्मविषयकतत्त्वज्ञानस्य निमित्तं करणं तस्य परीष्टिः परीक्षा युक्तिपूर्वकसाधकतर्ककलापैर्विचारः कर्तव्य इति शेषः ।



प्रत्यक्षस्य धर्मप्रमापकत्वाभावः । अधि० ४ ।

---

अब धर्म प्रमाण का विचार करते हैं—

तस्य० । चोदना भिन्न प्रत्यक्षादि प्रमाण धर्म में प्रवृत्त होते हैं किंवा नहीं यह संशय बिना परीक्षा के निवृत्त नहीं हो सकता और प्रत्यक्षादि अन्य प्रमाणों का धर्म में अप्रमाण होना निश्चय नहीं हो सकता है अतएव प्रमाण परीक्षा का आरंभ किया गया है । तस्य इत्यादि सूत्र से (तस्य) धर्म विषयक यथार्थ ज्ञान का (निमित्त) करण उसकी (परीष्टिः) परीक्षा युक्ति पूर्वक साधक तर्क कलापों के द्वारा विचार करना चाहिये यह शेष है ।

प्रत्यक्ष प्रमाण की धर्म में अप्रमाणता सिद्ध करते हैं ।

सत्सम्प्रयोगे पुरुषस्येन्द्रियाणां बुद्धिजन्म तत्प्रत्यमनिमित्तं विद्यमानोपलम्भात् ॥ ४ ॥

प्रतिज्ञातमेवार्थं विशदयति । सत्सम्प्रयोगइति । पुरुषस्येन्द्रियाणांसति विद्यमाने विषये सम्प्रयोगे संयोगे सति यद् बुद्ध्याः ज्ञानस्य जन्म तत्प्रत्यक्षम् । ईदृशं यत्प्रत्यक्षं तद्धर्मज्ञाने अनिमित्तं नोत्पादकं प्रत्यक्षप्रमासाधनीभूतानीन्द्रियाणि धर्मप्रमां न साधयन्तीति फलितम् । तत्र हेतुमाह विद्यमानस्य

---

सत्सम्प्रयोगे० । चोदना ही धर्म में प्रमाण है इस प्रतिज्ञात अर्थ का ही विस्तार करते हैं । सत्सम्प्रयोग इत्यादि सूत्र से । (पुरुषस्य) पुरुष को इन्द्रियाणां, अपने चक्षु आदि इन्द्रियों का (सत्सम्प्रयोगे) विद्यमान घटपटादि पदार्थों के साथ संयोगादि सम्बन्ध होने पर (बुद्धिजन्म) जो ज्ञान उत्पन्न होताहै ( तत् ) उसका नाम (प्रत्यक्षं) प्रत्यक्षहै । (इस प्रकार जो प्रत्यक्षहै वह धर्मज्ञानमें(अनिमित्त) प्रमाण नहीं हो सकता, प्रत्यक्ष घटपटादि विषयक प्रमाका साधक भूत इन्द्रियां धर्म प्रमा को उत्पन्न नहीं का सकती हैं यह फलितार्थ है । उसमें हेतु कहते हैं ( विद्यमानोपलम्भात् ) विद्यमान=वर्त्तमान पदार्थ का इन्द्रियों के द्वारा उपलम्भ होने से । अग्निहोत्रादि धर्म का ज्ञानकाल में विद्यमान न होने के कारण इन्द्रियों के अयोग्य होने से यह भाव है । सार यह है कि अग्निहोत्रादि धर्म ज्ञान के पश्चात् यत्न से उत्पन्न होता है इसलिए उसके साथ बाह्याभ्यन्तर

वर्त्तमानस्यैव वस्तुनः इन्द्रियैरूपलम्भात् । धर्मस्य ज्ञानकालेऽसत्त्वेन इन्द्रियायोग्यत्वादिति भावः । इन्द्रियाणां तन्निमित्तत्वनिराकरणेन व्याप्तिज्ञानसादृश्यार्थापत्तीनां तन्निमित्तत्वं निरस्तम् । तेषां सर्वेषां प्रत्यक्षफलत्वात् । अतः चोदनामात्रगम्यत्वमेवेति सिद्धम् ॥ ४ ॥



धर्मे वेदस्य स्वतः प्रामाण्यम् । अधि० ५ ।

औत्पत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन संबन्धस्तस्य ज्ञानमुपदेशोऽव्यतिरेकश्चार्थेऽनुपलब्धे तत्प्रमाणं बादरायणस्यानपेक्षत्वात् ॥ ५ ॥

---

इन्द्रियों के सन्निकर्ष का असम्भव होने से उसका प्रत्यक्ष नहीं हो सकता और प्रत्यक्ष न होने से वह प्रत्यक्ष प्रमाण का विषय भी नहीं हो सकता । इन्द्रियों के धर्मज्ञान में निमित्तत्व के निराकरण से व्याप्तिज्ञान सादृश अर्थापत्तियों का उसमें निमित्तत्व का निराश हो गया उन सब व्याप्तिज्ञानादियों को प्रत्यक्ष प्रमाण के आधीन होने से । अतः चोदना मात्र से धर्मका ज्ञान होता है यह सिद्ध हुआ ॥ ४ ॥

धर्म में प्रत्यक्षादि की अप्रमाणता करके वेद की प्रमाणता कथन करनेके लिए शब्द, अर्थ, के सम्बन्धको नित्य कथन करतेहुए वेदको स्वतः प्रमाण सिद्ध करतेहैं—औत्पत्ति० । शब्द तथा अर्थ

शब्दार्थयोरुत्पत्त्यनन्तर पुरुषेण कल्पितसंकेतात्मक-सम्बन्धस्य कल्पितत्वात्पुरुषकल्पितसंबन्धज्ञानापेक्षत्वाच्छब्दस्य यथा प्रत्यक्षज्ञानं शुक्तिकादौ सत्यत्वं व्यभिचरति तथा पुरुषाधीनत्वेन शब्देऽपि सत्यत्वव्यभिचारसम्भवान्न धर्मे चोदना प्रमाणमिति पूर्वपक्षे सिद्धान्तमाह । औत्पत्तिक इति । शब्दस्य नित्यवेदघटकपदस्य अग्निहोत्रं जुहुयात्स्वर्गकाम इत्यादेः अर्थेन तत्तत्प्रतिपाद्यार्थेन संबंधः शक्तिरूपः औत्पत्तिकः स्वाभाविकः नित्य इतियावत् । अतः तस्य धर्मस्य ज्ञानम अत्र करणेल्युट्ज्ञप्तेर्यथार्थज्ञानस्य करणम् । ननुपर्वतो वह्निमानिति श्रुतावऽपि प्रत्यक्षेण वह्निंदृष्ट्वा शब्देप्रमाणत्वं गृह्णातीति लोके

---

की उत्पत्ति के बाद पुरुष कल्पित संकेतात्मक संबन्ध को कल्पितत्व होने से शब्द को पुरुष कल्पित सम्बन्धज्ञान की अपेक्षा होने के कारण जैसे शुक्तिका आदि में "इदं रजतं" यह प्रत्यक्ष ज्ञान अपने विषय की सत्यता का व्यभिचारी होता है वैसे ही शब्द को पुरुष के आधीन होने से शब्द में भी अपने अर्थ के सत्यत्व का व्यभिचार संभव होने से धर्म में चोदना प्रमाण नही हो सकता । इस पूर्व पक्ष के होने पर सिद्धान्त को कहते हैं । औत्पत्तिक इति । ( शब्दस्य ) "अग्निहोत्रंजुहुयात्स्वर्गकामः" इत्यादि नित्य वेद वाक्य में स्थित प्रत्येक पद का (अर्थेन) अपने अपने अर्थ के साथ ( सम्बन्धः ) शक्ति रूप संबंध (औत्पत्तिकः) स्वाभाविक अर्थात नित्य संबंध है । इसी से ( तस्य ) पूर्वोक्त

प्रसिद्धं तथा च प्रत्यक्षादीतरप्रमाणसापेक्षत्वात्कथं धर्मे प्रमाणमत आह। अनुपलब्ध इति। अनुपलब्धे प्रत्यक्षादिप्रमाणैरनुपलब्धेऽर्थे उपदेशः अव्यतिरेकः अर्थाव्यभिचारी दृश्यते अत इतरानपेक्षत्वात् प्रत्यक्षाद्यनपेक्षत्वात् तद् विधिघटितवाक्यं धर्मे प्रमाणं बादरायणाचार्यस्य अनुमतम्। अयं भावः पर्वतो वह्निमानिति दोषवत्पुरुषप्रयुक्तमर्थं व्यभिचरत्यतः प्रामाण्यनिश्चयेप्रत्यक्षादिकमपेक्षते तथाग्निहोत्रं जुहोतीति वाक्यं कालत्रयेऽप्यर्थं न व्यभिचरति

---

धर्म के ( ज्ञानं ) यथार्थज्ञान का करण है अर्थात् साधनहै। ननु० पर्वत वह्नि वाला है इस शब्द के श्रवण होने पर भी प्रत्यक्ष प्रमाण से वह्नि देखकर के शब्द में प्रमाणता का ग्रहण होता है। यह बात लोक में प्रसिद्ध है तथा च प्रत्यक्षादि जो इतर प्रमाण् हैं उन्होंकी अपेक्षा रखने से धर्म में स्वतः प्रमाण कैसे हो सकता है इसपर कहते हैं अनुपलब्ध इति०। (अनुपलब्धे) प्रत्यक्षादि प्रमाणों द्वारा अज्ञात ( अर्थे ) अर्थ में ( उपदेशः ) वेद वाक्य रूप जो प्रमाण है वह ( अव्यतिरेकः ) अर्थ का व्यभिचारी देखने में नहीं आता अतः ( अनपेक्षत्वात् ) इतर प्रत्यक्षादि की अपेक्षा न होने से ( तत् ) विधि घटित वाक्य धर्ममें स्वतः प्रमाण है यह बात बादरायणाचार्य को अनुमत है। यह भाव कि 'पर्वतो- वह्निमान्' यह वाक्य दोष वाले पुरुष से प्रयुक्त होकर अर्थ का व्यभिचारी होता है इसलिए प्रामाण्य के निश्चय में प्रत्यक्षादि की अपेक्षा करता है। उसी प्रकार " अग्निहोत्रंजुहोति " यह वाक्य कालत्रय

अत इतरनिरपेक्षं धर्मे प्रमाणमिति ॥ ५ ॥

शब्दस्य नित्यत्वम् । अधि० ६ ।

कर्मैके तत्र दर्शनात् ॥ ६ ॥

पूर्वाधिकरणे शब्दार्थयोः सम्बन्धोनित्य इत्युक्तंतच्च शब्द नित्यत्वाधीनमिति तत्सिषाधयिषुः प्रथमं शब्दानित्यत्ववादि मतम् पूर्वपक्षमुपपादयति । कर्मेति । एकेनैयायिकाः कर्म अनित्यम् शब्दम् वदन्ति तत्र शब्दविषयकप्रयत्नदर्शनात् यद्विषयः प्रयत्नःसोऽनित्य इति व्याप्तेः ॥ ६ ॥

---

में भी अर्थ का व्यभिचारी नहीं हो सकता । इसलिए इतर निरपेक्ष होकर धर्म में स्वतः प्रमाण है ॥ ५ ॥

शब्द नित्यत्व सिद्ध करते हैं— कर्मैके० । पूर्व अधिकरण में शब्द और अर्थ का सम्बन्ध नित्य है ऐसा कथन किया और वह शब्द के नित्यत्व के आधीन है अतः उसकी सिद्धि करने की इच्छावाले जैमिनि प्रथम पूर्वपक्ष रूप शब्द को अनित्यत्व मानने वालों के मत को उपपादन करते हैं । कर्मेति ( एके ) कोई एक नैयायिक ( कर्म ) शब्द को कार्य मानते हैं अर्थात शब्द को अनित्य कथन करते हैं । क्योंकि ( तत्र ) शब्द में ( दर्शनात् ) प्रयत्न की विषयता देख पड़ती है अर्थात् शब्द विषयक प्रयत्न देखने में आता है । जो वस्तु यत्न साध्य होती है वह अनित्य होती है यह नियम है ॥ ६ ॥

अस्थानात् ॥ ७ ॥

किं च अस्थानाद् अस्थिरत्वात् शब्दस्योच्चारण क्षणादूर्ध्वमनुपलब्धेरिति भावः ॥ ७ ॥

करोतिशब्दात् ॥ ८ ॥

किं च करोतिशब्दात् । यथा घटं करोति तथा शब्दं करोतीति अनित्यव्यवहारात् ॥

सत्वान्तरे यौगपद्यात् ॥ ९ ॥

इतोऽप्यनित्य इत्याह । सत्वान्तरइति । देशान्तरइत्यपि· पूरणीयं । तथा च देशान्तरे अन्यदेशस्थे सत्वान्तरे प्राण्यन्तर

---

स्थिर न होनेसे शब्द अनित्य है । शब्दकी अपने उच्चारण काल से पीछे उपलब्धि नहीं होती अतः अनित्य है ॥

देवदत्त शब्द करता है ऐसे व्यवहार का विषय होने से शब्द अनित्य है । कुलाल घट को बनाता है ऐसे व्यवहार का विषय घट अनित्य देखा जाता है । उसी प्रकार देवदत्त शब्द को करता है, ऐसे व्यवहार का विषय होने से घट की तरह शब्द भी अनित्य है ॥ ८ ॥

इस अन्य हेतु से भी शब्द अनित्य है ऐसा कहते हैं । सत्वान्तर इति । देशान्तर इसको भी सूत्र में पूर्ण करना चाहिए (सत्वान्तरेच) इस देश तथा अन्य देश स्थित पुरुष में (यौगपद्यात्)

प्रत्यक्षे यौगपद्यमेककालिकत्वं दृष्टं। अयं भावः यथा लाघवान्नित्यत्वं तथा तेनैव हेतुनाशब्दे एकत्वमपि सेत्स्यति। इत्थं च एकस्य वस्तुनः अपकृष्टपरिमाणस्य सन्निकृष्टविप्रकृष्ट-पुरुषप्रत्यक्ष युगपद् भवति इदमेकत्वे नित्यत्वेऽनुपपन्नमतोऽनित्यः शब्दो नानाचेति ॥ ९ ॥

कात्स्न्येंनावगन्तुं योग्यम्मविभुत्वम् यथा घटः।
अकात्स्न्येंनावगन्तुं योग्यं विभुत्वं यथा आकाशम्ः ॥

---

एक ही काल में उपलब्धि होने से शब्द अनित्य है अर्थात् इस पुरुष तथा अन्य पुरुष का प्रत्यक्ष ज्ञान एक काल में देखा गया है। भाव यह है कि जैसे लाघव से शब्द नित्य है वैसे ही उसी हेतु से शब्द एक है यह भी सिद्ध होगा। इस प्रकार अविभू परिमाण वाले एक वस्तु का समीप तथा दूर स्थित पुरुषों को प्रत्यक्ष ज्ञान एक काल में होता है। यह प्रत्यक्ष ज्ञान शब्द को एक और नित्य मानने पर नहीं हो सकता। इसलिए शब्द अनित्य तथा नाना है ॥ ९ ॥

घट का पूर्ण रूप से ग्रहण होता है इसलिए अविभु है। आकाश का पूर्ण रुपसे ग्रणह नहीं होता इसलिए विभु है।



प्रकृतिविकृत्योश्च ॥ १० ॥

इतोऽपि तथेत्याह । प्रकृतीति । प्रकृति विकृतिभावोपलब्धेः शब्दोऽनित्यः । दध्यत्र दधि अत्रेति प्रकृतिस्थितौ प्रकृतिभूतेकारस्थाने यकाररूपो विकारो भवति यस्याः प्रकृतेः विकारः सोऽनित्य इति व्याप्तिरितिभावः ॥ १० ॥

वृद्धिश्च कर्तृभूम्नाऽस्य ॥ ११ ॥

कर्तृभूम्ना कर्तृबाहुल्येनास्य शब्दस्य वृद्धिः महत्वं दृश्यते अतोऽप्यनित्यः । पुरुषप्रयत्नस्य शब्दव्यंजकत्वपक्षे व्यंजकसहस्रेणापि व्यंग्यस्य वृद्धिर्न दृश्यते यथा दीपसहस्रेणापि घटस्य । अतः व्यंजकत्वपक्षोऽयुक्त इति भावः ॥ ११ ॥

---

(च) और (प्रकृतिविकृत्योः) प्रकृति विकृति भाव की उपलब्धि होने से शब्द अनित्य है। दधि अत्र इस प्रकार प्रकृति की स्थिति होने पर प्रकृति रूप इकार के स्थान में यकार रूप विकार होता है। यदि शब्द नित्य होता तो इकार के स्थान में यकार न होता परन्तु ऐसा होता है इससे पाया जाता है कि शब्द अनित्य है। और जिस प्रकृति का विकार होता है वह अनित्य होता है। यह नियम है। यह भाव है ॥१०॥

और शब्द कर्त्ताओंकी अधिकतासे शब्दका बढ़ना देखपड़ता है इससे भी अनित्य है। पुरुष प्रयत्न शब्द का व्यंजक है। इस पक्ष में व्यंजक सहस्र से भी व्यंग्य का बढ़ना नहीं देख पड़ता। जैसे दीपकों के सहस्र से भी घट नहीं बढ़ता। इसलिए व्यंजकत्व पक्ष अयुक्त है। यह भाव है ॥ ११ ॥

समं तु तत्र दर्शनम् ॥ १२ ॥

एवं व्यंजकत्व बहूनि दूषणान्युक्तानि क्रमेण परिहर्तुं प्रक्रमते। सममिति। मतद्वयइति क्षणमिति च शब्दद्वयं पूरणीयं मतद्वये क्षणं क्षणमात्रं दर्शनं शब्दप्रत्यक्षं सममविवादम् ॥१२॥

सतः परमदर्शनं विषयानागमात् ॥ १३ ॥

समत्वेऽपि कतमः पक्षो वरिष्ठ इति प्रश्ने व्यंग्यत्वपक्षो

---

इस प्रकार व्यंजकत्व पक्ष में बहुत दूषण कथन किये गये हैं उन्होंका खंडन करनेके लिए प्रारंभ करतेहैं। सममिति। मतद्वये और क्षणं इन दो शब्दों को सुत्र में पूर्ण करना चाहिए। नित्य और अनित्यवादी इन दोनों के मत में क्षणमात्र शब्द का प्रत्यक्ष समान होता है इसमें कोई विवाद नहीं। तात्पर्य यह कि अनित्य वादियों के मत में शब्द प्रयत्न से उत्पन्न होता है और नित्य वादियों के मत में प्रयत्न से प्रकट होता है इसलिए उत्पत्ति और प्रकट होने से आगे के क्षण में शब्द का दर्शन दोनों मतों में समान है। सार यह है कि यदि प्रयत्न से शब्द की उत्पत्ति की तरह उसकी प्रकटता मानी जाय तो प्रयत्न से उत्तर काल में शब्द का प्रत्यक्ष होना उसकी अनित्यता का साधक नहीं होता इसलिए शब्द प्रयत्न से प्रकट होने के कारण नित्य है ॥ १२ ॥

समानता होने पर भी कोनसा पक्ष श्रेष्ठ है ? इस प्रश्न के

युक्त इत्याह । सत इति । सतः सर्ववादिविद्यमानस्य परं पूर्वोत्तरकाले अदर्शनं प्रत्यक्षाभावः संस्कर्त्तुः व्यंजकस्य विषयं शब्दं प्रत्यनागमात् । अयंभावः । स एवायं गकार इति प्रत्यभिज्ञानाद् लाघवाच्च शब्दो नित्यः मुखोद्भूतवायुसंयोगविभागाः शब्दप्रत्यक्षप्रतिबंधकीभूतं स्तिमितवायुं दूरीकुर्वन्तीति ततः प्रत्यक्षमिति अस्थानादित्यस्योत्तरम् ॥ १३ ॥

प्रयोगस्य परम् ॥ १४ ॥

करोतिशब्दादित्यस्योत्तरमाह । प्रेति । शब्दं करोतीत्यत्र करोतिपदं प्रयोगस्य उच्चारणस्य परं तत्तात्पर्यकम् ॥ १४ ॥

---

होने पर व्यंग्यत्व पक्ष युक्त है ऐसा कहते हैं । सत इति (सतः) विद्यमान शब्द का ( परं ) पूर्व तथा उत्तर काल में सर्ववादियों को जो प्रत्यक्ष का अभाव होता है वह (विषय) शब्द के संस्कर्ता व्यंजक के न रहने से होता है । भाव यह कि वही यह गकार है ऐसी प्रत्यभिज्ञा होने से तथा लाघव से शब्द नित्य है, शब्द के प्रत्यक्ष का प्रतिबंधक स्वरूप स्तिमित=स्थिर वायु को मुख से उत्पन्न वायु का संयोग विभाग दूर करते हैं तब प्रत्यक्ष होता है यह " अस्थानात् " इसका उत्तर है ॥ १३ ॥

देवदत्त शब्द को करता है इस अर्थ में करोति पद नहीं आया किन्तु ( प्रयोगस्य ) उच्चारण के ( परं ) तात्पर्य से आया है अतएव शब्द नित्य है ॥ १४ ॥

आदित्यवद्यौगपद्यम् ॥ १५ ॥

सत्वान्तरे यौगपद्यादित्यस्योत्तरमाह । आदित्यवदिति । यथा एकः सूर्यः नानादेशस्थैः युगपदीक्ष्यते तथा आदित्यवद् महान् शब्दो न सूक्ष्म इति भावः ॥ १५ ॥

शब्दान्तरमविकारः ॥ १६ ॥

प्रकृतिविकृत्योश्चस्योत्तरमाह । शब्दान्तरमिति । इकारस्थाने यकारः शब्दान्तरमन्यः शब्दः न इकारस्य विकारः तृणानां कट इव तथा सति कटकर्त्रा नियमेन तृणसम्पादनवत्

---

सत्वान्तर इस पूर्व पक्ष का उत्तर कहते हैं । आदित्यवदिति (यौगपद्यम्) एक ही शब्द का नाना देशों में एकही काल में उपलब्ध होना (आदित्यवत्) सूर्य की तरह जानना चाहिए। जैसे एक सूर्य नाना देशस्थ पुरुषों से एक ही कालमें देखा जाता है वैसे ही शब्दभी नाना देशस्थ पुरुषोंसे देखा जाताहै । आदित्य के समान शब्द महान् है सूक्ष्म नहीं यह भाव है ॥ १५ ॥

"प्रकृतिविकृत्योश्च" इसके उत्तरको कहतेहैं । शब्दान्तरमिति । इकार के स्थान में यकार (शब्दान्तरम्) इकार से भिन्न शब्द है जैसा कि तृणों का विकार कट है दूध का विकार दधि है वैसा इकार का विकार यकार नहीं । यदि यकार इकार का विकार होता तो चटाई आदि का बनाने वाला नियम से जैसे तृण दुग्ध

यकारं प्रयुञ्जन् नियमेन इकारमादद्यात् इति भावः ॥ १६ ॥

नादवृद्धिःपरा ॥ १७ ॥

वृद्धिश्चेत्यस्य उत्तरमाह । नादेति । पराअतिशयिता शब्दवृद्धिरिति भ्रमविषया नादवृद्धिः । बहुभिः भेरीमाघ्नद्भिः वर्णात्मकशब्दमुच्चारयद्भिर्वा महान् शब्द इत्युपलभ्यते । तत्र परमेत प्रतिपुरुष शब्दावयवा उत्पन्नाः सन्तः तूल महत्ववच्छब्दे महत्त्वं सम्पादयन्तीति वक्तुमशक्यम् । परमते

---

आदि का संग्रह करता है वैसे ही यकार के लिये नियम से इकार का ग्रहण करना यह भाव है ॥ १६ ॥

"वृद्धिश्च" इस पूर्वपक्ष का उत्तर देते हैं । नादेति । (परा) उच्चारण कर्त्ताओं की अधिकता से अत्यन्त शब्द बढ़ता है इस भ्रमात्मक ज्ञान का विषय नादवृद्धि है । भेरी को बजाने वाले तथा वर्णात्मक शब्द का उच्चारण करने वाले बहुत पुरुषों द्वारा महान् शब्द हुआ ऐसी उपलब्धि होती है । रुई के अवयव जैसे रुई में महत्व को उत्पन्न करते हैं वैसा परमत में प्रतिपुरुष से उत्पन्न होकर शबदावयव शब्द में महत्वं उत्पन्न करते हैं ऐसा कथन करने को अशक्य है । क्योंकि परमत में शब्द गुण होने से निरवयव है । और निरवयव होने से उच्चारण कर्त्ताओं की अधिकता से बढ नहीं सकता, इसलिये अन्य गति न होने से

शब्दस्य गुणत्वेन निरवयवत्वादतः अगत्या कर्णशष्कुलीमण्डलस्य सर्वां सरणिं व्याप्नुवद्भिः संयोगविभागैः नैरन्तर्येण असकृत् ग्रहणाद् महानिवावयववानिवच प्रतीयते। संयोगविभागा नादपदवाच्याः तेषामेव वृद्धिरितिभावः ॥ १७ ॥

नित्यस्तु स्याद्दर्शनस्य परार्थत्वात् ॥ १८ ॥

एवं परप्रतिपादित दूषणान्युद्धृत्य स्वमते साधकं वक्तुं प्रक्रमते। नित्य इति। शब्दः नित्यः स्याद् दृष्यते व्यज्यते शब्दोऽनेनेति दर्शनमुच्चारणं तस्य परार्थत्वाद् अन्यस्यार्थस्य

---

कर्ण शष्कुलीमण्डल की सम्पूर्ण सराणि को व्याप्त करने वाले वायवीय संयोग विभाग के द्वारा व्यवधान रहित अनेक बार ग्रहण होने से शब्द महान् और अवयववाला की न्याईं प्रतीत होता है। वायवीय संयोग विभाग नाद पद के अर्थ हैं। उन्हीं की वृद्धि होती है शब्द की नहीं ॥ १७ ॥

इस प्रकार शब्द की नित्यता में अनित्यवादियों ने जो दूषण कथन किये थे उनका समाधान करके अब अपने मत में उसकी नित्यता के साधक को कथन करने के लिए उपक्रम करते हैं। नित्यइत्यादि सूत्र से। शब्द नित्य है (तु) अनित्य नहीं क्योंकि (दर्शनस्य) जिसके द्वारा शब्द प्रकट हो इस व्युत्पत्ति से दर्शन नाम उच्चारण का है उसका उच्चारण (परार्थत्वात) श्रोता के

प्रतिपत्त्यर्थत्वात् । अनित्यत्वे श्रौतुरर्थप्रतिपत्तिपर्यन्तं न तिष्ठतीति प्रतिपत्तिर्न स्यात् कारणाभावादिति भावः ॥ १८ ॥

सर्वत्र यौगपद्यात् ॥ १९ ॥

किंच सर्वत्र गोशब्दमात्रे यौगपद्यात् अबाधितप्रत्यभिज्ञाया युगपदुत्पत्तेः स एवायं गकार इति युगपदनेकेषां भवति न ह्यनेके युगपद् भ्रान्ताअभवन्निति भावः ॥ १९ ॥

संख्याभावात् ॥ २० ॥

दशकृत्वः गोशब्दोच्चारे दशवारमुच्चारितो गोशब्द इत्येव वदति न च दश गोशब्दा उच्चारिता इति । अतोऽपि

---

अर्थ ज्ञान के लिये है । अनित्य मानने पर तो शब्द श्रोता के अर्थज्ञान पर्यन्त नहीं रह सकता अतः अर्थ का ज्ञान नही होगा क्योंकि कारण का अभाव है । यह भाव है ॥ १८ ॥

किंच ( सर्वत्र ) यावत् गो शब्दों में ( यौगपद्यात् ) एक ही काल में अबाधित प्रत्यभिज्ञा के होने से शब्द नित्य है । यह वही गकार है इस प्रकार की प्रत्यभिज्ञा एक काल में अनेक पुरुषों को होती है और एक काल में अनेक पुरुष भ्रान्त हों यह संभव नहीं । यह भाव है ॥ १९ ॥

दस बार गो शब्द का उच्चारण होने पर दस बार गो शब्द का उच्चारण किया गया है ऐसा लोग बोलते हैं; दस गो

शब्दो नित्य इत्याह । संख्येति । शब्दे संख्याभावात् स्पष्टम् ॥ २० ॥

अनपेक्षत्वात् ॥ २१ ॥

इतोऽपि नित्य इत्याह । अनपेक्षत्वादिति । अनपेक्षत्वाद् शब्दनाशकारणस्य पामरादिसाधारण्येन ज्ञानाभावाद् यथा घटपटादिदर्शनमात्रे असमवायिकारणादिनाशान्नाश इति निश्चिनोति तथा पामरादिसाधारणानां शब्दे नाशकारणनिश्चयाभावान्नित्य इति भावः ॥ २१ ॥

---

शब्द का उच्चारण किया है ऐसा नहीं बोलने । इससे भी शब्द नित्य है ऐसा कहते हैं । संख्येति । शब्द में संख्या की प्रतीति का अभाव होने से सूत्रार्थ स्पष्ट है ॥ २० ॥

इस हेतु से भी शब्द नित्य शब्द है ऐसा कहते हैं । अनपेक्षत्वादिति । ( अनपेक्षत्वाद् ) शब्द नाश के कारण का पामरादि साधारणों को ज्ञान न होने से शब्द नित्य है । जैसे घटपटादि के दर्शनमात्र होने पर असमवायिकारण आदि के नाश से घटपटादि का नाश होगा ऐसा सर्वसाधारण को निश्चय होता है वैसा पामरादि साधारणों को शब्द में नाश के कारण का निश्चय न होने से शब्द नित्य है यह भाव है । सारांश यह है कि शब्द न तो उत्पन्न होता है और न नाशको प्राप्त होता है किन्तु प्रकट अप्रकट होता है अतएव नित्य है ॥ २१ ॥

प्रख्याभावाच्च योग्यस्य ॥ २२ ॥

ननु शब्दो वायुपरमाणुप्रकृतिकः तदीयसंयोगैरुत्पन्नत्वात् तथा च शिक्षा। "वायुरापद्यते शब्दतामिति" । वायुपरमाणु-प्रकृतिकत्वादनित्य इत्याशंकायामाह । प्रख्येति । योग्यस्य श्रोत्रेन्द्रियजन्यप्रत्यक्षविषयस्य शब्दस्य प्रख्याभावात् । वायुविकारस्य श्रोत्रेन्द्रियाग्राह्यत्वादितिभावः ॥ २२ ॥

लिंगदर्शनाच्च ॥ २३ ॥

लिंगेति। वेदे च शब्द नित्यत्वे लिंगदर्शनाच्छब्दोनित्यः वाचाविरूप नित्ययेति मन्त्रे नित्यया वाचेति लिंगम् ॥ लिंगम्

---

ननु, शब्द वायु परमाणुका कार्य है क्योंकि वायु के संयोग विभागों से उत्पन्न होता है और ऐसा मानने में शिक्षा प्रमाण है कि वायु शब्द भाव को प्राप्त होता है । इसलिए वायु परमाणु का कार्य होने से अनित्य है । इस आशंका के होने पर कहते हैं । प्रख्येति० । (योग्यस्य) श्रोत्र इन्द्रियजन्य प्रत्यक्ष का विषय शब्द वायुपरमाणु का कार्य है इस व्यवहार का अभाव होने से । वायु के कार्य का श्रोत्र इन्द्रिय द्वारा ग्रहण नहीं होता और शब्द का होता है अतः शब्द वायु का कार्य नहीं यह भाव है ॥ २२ ॥

लिंगेति० और वेद में भी शब्द की नित्यता में लिंग

नामान्यपरं सदन्यार्थं द्योतकं वाक्यं इयं च श्रुतिरग्निस्तुतिपरासतीवाचोनित्यत्वं द्योतयतीति लिंगं भवतीति। विरुपा च शानित्या चेति विग्रहः। रुपयतीति रुपं कर्त्ता। विगतं रुपं यस्या इति कर्त्तृरहितेत्यर्थः। अतएव नित्यावागित्यर्थः ॥२३॥

वेदस्यार्थप्रत्यायकत्वम्। अधि० ७।

उत्पत्तौ वा रचनाः स्युरर्थस्याताम्निमित्तत्वात् ॥२४॥

एवं शब्दस्य शब्दार्थ संबंधस्य च नित्यत्वेऽपि चोदना धर्मे न प्रमाणमित्याक्षिपति। उत्पत्ताविति०। उत्पत्तौपदार्थज्ञा-

---

पाया जाता है इससे भी शब्द नित्य है। वाचा० ते० सं० २।६।११।२ इत्यादि मंत्र में नित्ययावाचा यह लिंग है। अन्य का प्रतिपादन करता हुआ अन्य अर्थ के द्योतक वाक्य का लिंग है। यह श्रुति अग्नि की स्तुति को प्रत्तिपादन करती हुई वाणी की नित्यता का द्योतन करती है अतः यह श्रुति वाक्य लिंग है। "कार्यंरुपयति करोति" इस व्युत्पत्ति से रुप नाम कर्ता का है। विगत है रुप जिसका उसका नाम विरुप है कर्त्ता रहित यह अर्थ है। कर्त्ता रहित होने से ही वाणी नित्य है ॥ २३ ॥

वेद को अर्थ बोधकत्वं कहते हैं। उत्पत्तौ०। एवं इस प्रकार शब्द और शब्दार्थ के संबन्धकी नित्यता होने पर भी वेद-वाक्य धर्म में प्रमाण नहीं हो सकता। अब यह पूर्वपक्ष कहते हैं।

नोत्पत्तौ सत्यां वाक्यवाक्यार्थयोः संबंधा रचनाः पुरुषकल्पिताः स्युः अर्थस्य वाक्यार्थज्ञानस्य अतत्पदार्थज्ञान निमित्तात् भिन्नं निमित्तं कारणं यस्य तत्वात् । न हि पदार्थ एव वाक्यार्थः । अतः पदस्य पदार्थे यथा शक्तिसबन्धः तथा पदसमूहरुप वाक्यस्य वाक्यार्थे न शक्ति संबन्धः किंत्वन्यः स च पुरुष-कल्पित इति कृत्रिमःकथं धर्मप्रमाणमिति पूर्वपक्षसूत्राभिप्रायः।२४

तद्भूतानां क्रियार्थेन समाम्नायोऽर्थस्य तन्निमित्तत्वात् ॥२५॥

सिद्धान्तमाह । तद्भूतानामिति । तेषु अग्निहोत्राद्यर्थेषु

---

उत्पत्ताविति । (उत्पत्तौ) पदार्थ ज्ञान की उत्पत्ति होने पर वाक्य तथा वाक्यार्थ का संबंध (रचना) पुरुषकल्पित होगा । क्योंकि जिस कारण सामग्री से पदार्थ ज्ञान होता है उससे भिन्न (निमित्तं) कारण सामग्री से वाक्यार्थ ज्ञान होता है । क्योंकि पदार्थ ही वाक्यार्थ नहीं किन्तु विलक्षण है । इसलिए जैसें पद का पदार्थ में शक्तिरुप संबंध है वैसा पदसमूह रुप वाक्य का वाक्यार्थ में शक्ति सबन्ध नहीं किन्तु भिन्न है और वह पुरुषकल्पित है अतः अनित्य है । और पुरुषकल्पित कृत्रिम संबंध की अपेक्षा रखने वाले "अग्निहोत्रं जुहोति" इत्यादि वेदवाक्य धर्म में स्वतंत्र प्रमाण कैसे हो सकते हैं ? यह पूर्वपक्ष सूत्र का अभिप्राय है ॥ २४ ॥

अब सिद्धान्त को कहते हैं । तद्भूतानां इति । उन अग्नि-

क्लृप्तानां प्रत्येकपदानां क्रियार्थेन क्रियावाचिना पदेनसह समाम्नायः पठनं दृश्यते अतः क्रियावाचकपदघटितपदसमूहादेव वाक्यार्थग्रहः स च नाऽपूर्वोऽर्थस्य वाक्यार्थज्ञानस्य तन्निमित्तत्त्वात् तत्पदार्थज्ञानं निमित्तंकारणं यस्य तत्त्वात्। अग्निहोत्रं जुहुयात् स्वर्गकाम इत्यत्र च अग्निहोत्रनामकहोमेन स्वर्गं भावयेदिति वाक्यार्थज्ञानं न पदार्थोपस्थितिमन्तरा भवति किन्तु पदादुपस्थितानामर्थानां योग्यतया परस्परसंबंधज्ञानमेव

---

होत्रादि अर्थों में निश्चत प्रत्येक पदों का (क्रियार्थेन) क्रियावाची पद के साथ ( समाम्नायः ) पाठ देखने में आता है और सहपाठ होने के कारण क्रियावाचक पद से घटित पदों का समूहरुप वाक्य से ही वाक्यार्थ का ज्ञान होता है और वह अपूर्व नहीं क्योंकि (अर्थस्य) वाक्यार्थज्ञान की उत्पत्ति में (तन्निमित्तत्वात्) तत्=पदार्थ ज्ञान ही एक कारण है अन्य नहीं इसलिए वाक्य और वाक्यार्थ के सम्बन्ध मानने की कोई आवश्यकता नही। " अग्निहोत्रं जुहुयात स्वर्गकाम " इत्यादि वेदवाक्य में अग्निहोत्र नामक होम द्वारा स्वर्ग को संपादन करे। यह वाक्यार्थज्ञान पदार्थज्ञान के बिना नहीं होता किन्तु पद से उपस्थित अर्थों का योग्यता द्वारा जो परस्पर संबंध ज्ञान है वही वाक्यार्थ ज्ञान है और अर्थों का परस्पर सम्बन्ध क्रियापद के सन्निधान से स्वयं उपस्थित हो जाता है। उसकी उपस्थिति के लिए किसी अन्य की अपेक्षा नहीं इसलिए वेद वाक्य अपने अर्थ का बोध कराने में किसी

वाक्यार्थज्ञानमिति भावः ॥ २५ ॥

लोके सन्नियमात् प्रयोगसन्निकर्षः स्यात् ॥ २६ ॥

ननु पदैः पदार्थस्य ज्ञानं संभवेत् नतु वाक्यार्थस्य तस्य पदार्थानां संबंधरुपत्वेनाऽपूर्वत्वादित्यत आह। लोक इति। यथा लौकिकशब्दे वृद्ध व्यवहारेण पदार्थं दृष्ट्वा सन्नियमात् वाक्यप्रयोगे पदार्थज्ञानपूर्वकं वाक्यार्थज्ञानं स्यात्। तथा वेदेऽपि गुरुपरम्परया पदार्थं दृष्ट्वा वाक्यप्रयोगेण वाक्यार्थस्य सन्निकर्षः उपपत्तिः स्यात् ॥ २६ ॥

वेदस्यापौरुषेयत्वम् ॥ अधि० ८ ।

---

अन्य की अपेक्षा न रखने से धर्म में स्वतः प्रमाण है। यह भाव है ॥ २५ ॥

परन्तु पदों से पदार्थ का ज्ञान हो सकता है, वाक्यार्थ का नहीं क्योंकि वह पदार्थों का सम्बन्धरुप होने से अपूर्व है। इस शंका पर कहते हैं—लोक इति। जैसे लौकिक शब्द में वृद्धों के व्यवहार द्वारा पदार्थ को देखकर ( सन्नियमात् ) वाक्य के प्रयोग से पदार्थज्ञानपूर्वक वाक्यार्थ का ज्ञान होता है वैसे ही वेद में भी गुरुपरम्परा द्वारा पदार्थ को देखकर वाक्य के प्रयोग से वाक्यार्थज्ञान की ( सन्निकर्ष ) उत्पत्ति होती है ॥ २६ ॥

वेद अनित्य तथा पौरुषेय है इसलिए धर्म में स्वतः प्रमाण

वेदांश्चैके सन्निकर्षं पुरुषाख्याः ॥ २७ ॥

वेदस्यानित्यत्वात् पौरुषेयत्वात् धर्मे न प्रमाणं पुरुषदोष संभवादिति पुनराक्षिपति । वेदानिति । यतो वेदे पुरुषाख्याः काठकं कौथुममिति पुरुषघटिताः आख्याः नामानि सन्त्यतः सन्निकर्षमाधुनिकं सादीन् । असमानवचनत्वं चिन्त्यं विस्तरभयात् बालबोधार्थत्वान्न लिख्यते । एके नैयायिका आहुः ॥ २७ ॥

अनित्यदर्शनाच्च ॥ २८ ॥

इतोप्यनित्य इत्याह । अनित्येति । अनित्यानां जननमरणवतां पुरुषाणां, बबरः प्रावाहणिरकामयत कुसुरुविंद औद्दालकिरकामयतेत्यादि वेदेषु दर्शनात् तेषां पुरुषाणां जननात्

---

नहीं हो सकता क्योंकि पुरुषदोष का संभव है । इस पूर्वपक्ष को फिर करता है । वेदानिति । जिस कारण वेद में (पुरुषाख्या) काठक, कौथुम इत्यादि पुरुष घटित ( आख्या ) नाम हैं इसलिए वेद ( सन्निकर्ष ) आधुनिक अर्थात सादि हैं । असमान वचनता विचारणीय है । विस्तार के भय से तथा बालबोधार्थ होने से लिखा नहीं । एक नैयायिक कहते हैं ॥ २७ ॥

इस हेतु से भी वेद अनित्य हैं ऐसा कहते हैं । अनित्येति । ( अनित्यानाम् ) जन्म मरण वाले पुरुषों की ( बबरः तै.सं. ७।१।१०।२ ) इत्यादि वेदमंत्रों में ( दर्शनात ) कथा पाई जाती

प्राग् इमानि वाक्यानि नासन्निति सादित्वादनित्यत्वं पौरुषेयत्वं सिद्धम् ॥ २८ ॥

उक्तं तु शब्दपूर्वत्वम् ॥ २९ ॥

सिद्धान्तमाह । उक्तमिति शब्दे पूर्वत्वं नित्यत्वमुक्तम् साधितं प्राक् शब्दे नित्यत्वे सिद्धे वेदेऽपि नित्यत्वं वाचा विरुपनित्ययेत्यप्युक्तम् ॥ २९ ॥

आख्या प्रवचनात् ॥ ३० ॥

आख्या काठकादिसमाख्या प्रवचनादध्ययनेन कठेनाधीतं

---

हैं । इस कारण उन पुरुषों के जन्म से प्रथम ये वाक्य नहीं थे । अतः सादि होने से अनित्य है और अनित्य होने से पौरुषेयत्व सिद्ध होता है ॥ २८ ॥

अब सिद्धान्त को कहते । उक्तमिति । हम शब्द में पूर्वत्व अर्थात् नित्यत्व ( उक्तम् ) प्रथम सिद्ध कर आए हैं और शब्द में नित्यता सिद्ध होने के बाद " वाचाविरुपनित्यया " इस वाक्य में लिंग पाया जाने के कारण वेद में भी नित्यत्व सिद्ध होता है । यह भी कह आए हैं तो फिर उसके पौरुषेय अर्थात अनित्य होने की आशंका ही निरर्थक है । अतएव वेद अपौरुषेय अर्थात् नित्य है अनित्य नहीं ॥ २९ ॥

( आख्या ) वेद में काठकादि समाख्या=नाम ( प्रवचनात् )

काठकमित्युपपन्ना ॥ ३० ॥

परं तु श्रुतिसामान्यम् ॥ ३१ ॥

यद्यपि बर्वरः प्रावाहणिरित्यास्ति परं तु श्रुतिः प्रावाह-ण्यादिशब्दः सामान्यमन्यार्थस्यापि वाचकं। प्रेत्यस्य उत्कर्षाश्रयः वहनशब्दस्य गतिः इकारस्य कर्त्ता तथा च उत्कृष्टगत्याश्रयः नापत्यार्थः प्रत्ययः तथा च वायुपरः स चानादिः बर्वर इति वायुशब्दानुकरणमिति नानुपपत्तिगन्धोऽपि ॥ ३१ ॥

कृते वा नियोगः स्यात्कर्मणः संबंधात् ॥ ३२ ॥

ननु "जरद्गवः कम्बलपादुकाभ्यां द्वारिस्थितो गायति

---

अध्ययन अध्यापन के कारण आए हैं अर्थात् कठेनाधीतं अध्यापितं वा व्युत्पत्ति से समाख्या उपपन्न=सिद्ध होती है ॥ ३० ॥

यद्यपि बर्वरः प्रावाहणिः यह वाक्य है तो भी (परंतु श्रुतिः) प्रावाहणि आदि शब्द ( सामान्यं ) अन्य अर्थ का भी वाचक है। प्र इस पद का अर्थ उत्कर्ष आश्रय वहन शब्द का गति इकार का कर्त्ता अर्थ है तथा च उत्कृष्ट गत्याश्रय यह वाक्यार्थ हुआ। अपत्यार्थक प्रत्यय नहीं है तथा च प्रावाहणि शब्द वायु प्रतिपादक है और वह अनादि है और बर्वर यह पद वायु के शब्द का अनुकरण है। इस प्रकार अनुपपत्ति की गन्ध भी नहीं ॥ ३१ ॥

ननु वृद्ध बलिवर्द कम्बल पादुकों के सहित द्वार में स्थित

भद्रकाणि। तं ब्राह्मणी पृच्छति पुत्रकामा राजन् रुमायां लशुनस्य कोऽर्घे"। इति वद्वेदे गावो वा एतत्सत्रमासतेत्यादीनाम संबद्धप्रलापानां सत्वात् कथं वेदः प्रमाणमत्राह। कृतइति। कर्मणः कर्म प्रतिपादकवाक्यस्य संबंधात् परस्पर साकांक्षपदघटित्वाद् गावो वा इत्यादीनामपि कृते कर्मणि स्तुतिद्वारा विनियोगःअयंभावः। य एवं विद्वांसः संवत्सरमुपयन्त्यनार्त्या इति अनेन संवत्सरसाध्यसत्रयागः कार्य इत्युक्ते केनेत्युक्ते होमेनेति कस्मै आर्तिनाशाय कथमितिज्योतिष्टोमो वैश्वानरोऽतिरात्र इत्यादिरीत्या सर्वंसंबद्धम्। तत्समीपे गावः सत्रमासतेति

---

हुआ कल्याण जनक गान को गाताहै उससे पुत्रकामनावाली ब्राह्मणी प्रश्न करती है कि हे राजन्! रुमा में=लवणखान में लहसुन की क्या कीमत है? इस वाक्य के समान वेद में "गावोवा एतत्सत्रमासत" तै. सं. ७।५।१।१ गौवों ने इस सत्र को किया था इत्यादि असम्बद्ध बोलने वाले वाक्यों के होने से वेद कैसे प्रमाण हो सकता है? इस पर कहते हैं। कृतइति (कर्मणः) कर्म प्रतिपादक वाक्यका संबंध होनेसे सानिध्य होनेसे परस्पर साकांक्ष पद विशिष्ट होने से असम्बद्ध प्रलापित नहीं और "गावो वा" इत्यादि वाक्यों को भी कृत में=स्तुति द्वारा विनियोग=अन्वय है। भाव यह है कि "य एवं" इस वाक्य से संवत्सर साध्य सत्र याग करना चाहिए। ऐसा उक्त होने पर किससे इस आकांक्षा के होने पर होम से किसलिए पीड़ा नाश के लिए कैसे करना।

न स्वार्थतात्पर्यकं किं तु गवादयः जडाअपि कर्मानुष्ठानं चक्रुः किमुत विद्वांसः अनुतिष्ठेरन्नित्यत्रासंशय इति स्तुतौ तात्पर्यं तस्मात्सर्वं संबद्धमिति ॥ ३२ ॥

इति जैमिनिसूत्रवृत्तौ प्रथमाध्यायस्य प्रथमः पादः ॥१॥



इस आकांक्षा के होनेपर "ज्योतिष्टोम वैश्वानर अतिरात्र इत्यादि" यागों की रीति से करना। इसलिए सम्पूर्ण वेदवाक्य संबद्ध हैं। उस विधि के समीप "गावः सत्रमासत" इस वाक्य का स्वार्थ में तात्पर्य नहीं है किन्तु गौ आदि जड अर्थात् अज्ञानी हैं तो भी कर्मानुष्ठान किये थे तो विद्वान कर्मानुष्ठान करता है इसमें क्या कहना। अर्थात् इस विषय में संशय नहीं इस स्तुति में तात्पर्य है इसलिए सब वेदवाक्य संबद्ध हैं॥ ३२ ॥

इति जैमिनि सूत्रवृत्त्यनुवादे प्रथमस्या प्रथमपादः ॥ १ ॥

जैमिनी सूत्रवृत्ति अनुवाद का प्रथम अध्याय का प्रथमपाद
॥ समाप्त हुआ ॥ १ ॥



अर्थवादप्रामाण्यम् । अधि० १ ।

आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानां
तस्मादनित्यमुच्यते ॥ १ ॥

विधेर्धर्मे प्रामाण्यं व्यवस्थापितम् । अथार्थवादानां धर्मे प्रामाण्यमस्ति न वेति संशये पूर्वपक्षमाह । आम्नायस्येति । आम्नायस्य वेदस्य क्रियार्थत्वात्प्रवृत्त्याद्यर्थत्वादतदर्थानां प्रवर्त्तक विध्याद्यघटितानां सिद्धवस्तु कथनरुपाणां वायुर्वैत्यादीनामानर्थक्यंप्रवृत्त्याद्यजनकत्वं यतोऽतस्तस्मादनित्यं धर्मप्रमित्यजनकमुच्यते ॥ १ ॥

---

अर्थवादों के प्रामाण्य का प्रथम अधिकरण है विधिवाक्यका धर्म में प्रामाण्य है ऐसा निश्चित किया जा चुका है । अत्र अर्थवाद वाक्यों को धर्म में प्रामाण्य है किंवा नहीं, इस संशय के होने पर पूर्वपक्ष को कहते हैं । आम्नायस्येति । (आम्नायस्य) वेद (क्रियार्थत्वात) कर्म अर्थात कर्त्तव्य का बोधक है अतएव (अतदर्थानां) जो वेदवाक्य प्रवर्त्तक विधि आदिओं से अघटित सिद्ध वस्तु का कथनरुप (वायुर्वा) इत्यादि जो वेद वाक्य हैं वे (आनर्थक्यं) प्रवृत्यादि के अजनक जिस कारण से हैं (तस्माद्) उसी कारण (अनित्यं) धर्मज्ञान के अजनक अर्थात् अप्रमाण (उच्यते) कहे जाते हैं ॥ १ ॥

शास्त्रदृष्टिविरोधाच्च ॥ २ ॥

इतोऽपि न प्रमाणमित्याह । शास्त्रेति । शास्त्रविरोधात् दृष्टिविरोधात् शास्त्रदृष्टिविरोधाच्च भूतार्थप्रमाणत्वमपि नार्थवादानामित्यर्थः । शास्त्रेण विरोधो यथास्तेनं मनोऽनृतवादिनी वागिति सिद्धार्थस्य केवलस्य श्रूयमाणस्य निष्फलतया मनः स्तेनं वाचमनृतां कुर्यादिति विधिः कल्प्यः तथा च "न चोरयेत्" "नानृतं वदेत् इति शास्त्रविरुद्धम् । तथा दृष्टिः प्रत्यक्षप्रमाणं तद्विरुद्धं तस्माद् धूम एव अग्नेर्दिवा ददृशइति वाक्यस्थैवकारेण वह्निदर्शनं नेति प्रति पादितं प्रत्यक्ष विरुद्धम् । तथा कोहितद्वेद यद्यमुष्मिल्लोकेऽस्तिवानवा इति स्वर्गे संशयपरं

---

इसपेभी अर्थवाद धर्ममें प्रमाण नहीं ऐसा कहतेहैं । शास्त्रेति । शास्त्र के साथ, प्रत्यक्ष के साथ तथा शास्त्रदृष्टि के साथ विरोध होने से सिद्धार्थ का बोधकत्वरुप प्रमाणत्व भी अर्थवादों को नहीं यह अर्थ है । शास्त्रके साथ विरोध जैसे स्तेन मन और अनृतवादिनी वाक् है इस प्रकार केवल श्रूयमाण सिद्धार्थ का फल न होनेसे मनको चोर करना वाणी को झूंठी करना इस प्रकार विधि की कल्पना करनी होगी तथा च "न चोरयेत, नानृतं वदेत्" यह शास्त्र से विरुद्ध है । तथा दृष्टि नाम प्रत्यक्ष प्रमाण का है उससे विरुद्ध "तस्मात्" इत्यादि वाक्यस्थ एवकार से अग्नि का दर्शन नहीं होता यह प्रतिपादन है । वह प्रत्यक्ष से विरुद्ध है । तथा "कोहि" इत्यादि स्वर्ग विषयक संशयपरक वाक्य शास्त्र दृष्टि

वाक्यं शास्त्रदृष्टिविरुद्धम् "स्वर्गकामो यजेत" इति शास्त्रांतर्गत स्वर्ग पदजन्य तदवगति विरुद्धमित्यर्थः ॥ २ ॥

तथा फलाभावात् ॥ ३ ॥

दूषणान्तरमाह । तथेति दूषणान्तरद्योतकं फलाभावात् । गर्ग त्रिरात्रब्राह्मणे शोभतेऽस्य मुखं य एवं वेद ता० ब्रा. २०।१६।६ इति श्रुतं कुमुखस्यैतज्ज्ञानेन मुखं न शोभते अतः फलाभावो दृष्ट इति भावः ॥ ३ ॥

आनर्थक्यात् ॥ ४ ॥

पूर्णाहुतिमुत्तमां जुहोति सर्वमेवाप्नोतीति श्रवणात्पूर्णा-

---

के साथ विरुद्ध है । स्वर्गकामोयजेत इस शास्त्रान्तर्गत जो स्वर्ग पद है उससे उत्पन्न उसके ज्ञान के साथ विरुद्ध है ॥ २ ॥

'तथा' यह पद और दोषों का प्रकाशक है । फल का अभाव होने से भी सिद्धार्थ के बोधक वेदवाक्य अप्रमाण हैं । गर्गत्रिरात्रब्राह्मण में शोभने० इत्यादि पढे गए हैं । कुमुख का मुख गर्गत्रिरात्रब्राह्मण के ज्ञान से शोभित नहीं होता अतः फल का अभाव दृष्ट है यह भाव है ॥ ३ ॥

"पूर्णाहुतिमुत्तमां सर्वमेवाप्नोति" तै. ब्रा. ३।८।१० यह वाक्य पूर्णाहुति से सब फलों का लाभ कथन करता है तथा

हुत्यैव सर्वफललाभ तद्व्यतिरिक्तानां यावतां कर्मणां वैयर्थ्यमित्यभिप्रायेणाह । आनेति । आनर्थक्याद् वैयर्थ्यात् ॥ ४ ॥

अभागिप्रतिषेधात् ॥ ५ ॥

लोके केनचित् प्राप्तस्य निषेधो दृश्यते अर्थवादे अत्यन्तमप्राप्तार्थनिषधो 'न पृथिव्यां, न दिवि, नान्तरिक्षे चिन्वीतेत्यत' स्वार्थे अप्रमाणं सद्धर्मे कथं प्रमाणं भवेदित्याह । अभागीति । अभागिनः अत्यन्तमप्राप्तस्य ॥ ५ ॥

---

सति उससे भिन्न यावत् अग्निहोत्रादि कर्मों का स्वर्गादि फल के लिए विधान व्यर्थ हो जायगा परन्तु प्रवृत्ति या निवृत्ति के बोधक होने से विधिवाक्य सर्वथा प्रमाण हैं और निरर्थक होने से सिद्धार्थ के बोधक वाक्य प्रमाण नहीं ॥ ४ ॥

लोक में किसी से प्राप्त अर्थ का निषेध देखा जाता है और अर्थवाद वाक्य में अत्यन्त अप्राप्त अर्थ का निषेध " न पृथिव्यां " इत्यादि वाक्य में पाया जाता है । इसलिए अपने अर्थ में अप्रमाण होकर धर्म में प्रमाण कैसे हो सकता है ऐसा कहते हैं —अभागीति—अप्रतिषेध्य तथा अत्यन्त अप्राप्त अर्थ का निषेध करने से " न पृथिव्यां " इत्यादि वाक्य अप्रमाण है । वहां पृथिवी में विहित होने से चयन अप्रतिषेध्य है, अंतरिक्ष तथा द्यौलोक में अप्राप्त है यह विवेक है ॥ ५ ॥

अनित्यसंयोगात् ॥ ६ ॥

पूर्वं बर्वरः प्रावाहणिरिति जन्मवत्पुरुषसंयोगाद्वेदा अनित्या इति योऽयमापेक्षं प्रकृतपूर्वपक्षोपोद्धलकत्वेन अनुवदति। अनित्येति। पूर्वं व्याख्यातम् ॥ ६ ॥

विधिना त्वेकवाक्यत्वात्स्तुत्यर्थेन विधीनांस्युः ॥ ७ ॥

सिद्धान्तमाह। विधिनेति। विधीनां विधिविषयाणां

---

"बर्वरप्रावाहणि" इत्यादि वाक्य का जन्म मरण वाले पुरुषों के साथ वाचकतानिरुपित वाच्यता संबंध से संयोग होने के कारण वेद अनित्य हैं, यह आक्षेप जो पूर्वपक्ष में किया था उसी आक्षेप को प्रकृत पूर्वपक्ष का पोषक होने से अनुवाद करते हैं। अनित्येति। इस सूत्रका व्याख्यान पूर्वही किया गया है। ६

सिद्धान्त को कहते हैं। विधिनेति। (विधिनां) विधि वाक्य के विषय अर्थात् "वायव्यंश्वेतमालभेत" इस वाक्य से कथन किये गये वायुदेवादिओं की (स्तुत्यर्थेन) स्तुति की अपेक्षा करने वाले विधिवाक्य के साथ मिलकर विधेय की स्तुति करते हुए अर्थवाद वाक्य धर्म में प्रमाण हैं। अर्थात विधिवाक्य को पुरुष की प्रवृत्ति के लिये अपने विधेय अर्थ की स्तुति अपेक्षित है और सिद्ध वाक्य को किसी फल की आकांक्ष

वायव्यं श्वेतमालभेतेति विहितवायुदेवतादीनां स्तुत्यर्थे
स्तुतिसापेक्षेण विधिना वाक्यैकवाक्यत्वाद् विधेयं स्तुवन्त
अर्थवादाः धर्मे प्रमाणानि स्युः अयं भावः । यथाऽऽर्थभाव

है, इसलिए वह फल वाले विधि वाक्य के साथ मिलकर वि
वाक्य को अपेक्षित विधेयार्थ की स्तुति करता हुआ कर्तव्यार्थ क
ही विधान करता है सिद्धार्थ का नहीं, यह अर्थ वाक्यैक वाक्यत
से प्राप्त होता है जैसाकि "वायव्यंश्वेतमालभेत" तै सं. २।१।
भूति की कामना वाले पुरुष को वायु देवता का याग करना
चाहिए, यह विधि वाक्य है और "वायुर्वैक्षेपिष्ठा देवता" वायु
अत्यन्त शीघ्रगामी देवताहै, इत्यादि सिद्धार्थके बोधकवाक्य है और
विधि वाक्य को वायुदेवता के याग में पुरुष की प्रवृत्ति के लिए
वायु की स्तुति अपेक्षित है क्योंकि पुरुष जब तक वायु के
स्वभाव को न जाने तब तक उसको उसके याग से भूति फल
के लाभ का निश्चय नहीं होता और निश्चय न होने से वह दृढता
पूर्वक उसके याग में प्रवृत्त नहीं हो सकता और सिद्धार्थ के बोधक
वाक्यों को फलकी आकांक्षा है क्योंकि "स्वाध्यायोऽध्येतव्यः"
द्विजाति मात्र को वेद पढना चाहिये, यह विधि फल वाले अर्थ
में पर्य्यवसायी वाक्यों का अध्ययन कराती है निष्फलों का नहीं
और विधि वाक्य की न्याई इनमें किसी फल का श्रवण नहीं
होता इसलिए यह दोनों वाक्य "नष्टाश्वदग्धरथन्याय" से
परस्पर मिलकर अपने अर्थ का बोधन कराते हैं भिन्न भिन्न नहीं,

नांशत्रयवती तथा शब्द भावनाया अप्यंशत्रयं। साध्याकांक्षायां पुरुषप्रवृतिःसाध्यतयान्वेति करणाकांक्षायां लिंगादिश्रवणं लिंगादिश्रवणेन केवलेन पुरुषप्रवृत्त्यसंभवात् सहकारितया स्तुतिमपेक्षते

मिलकर बोधन कराने से दोनों वाक्यों की आकांक्षा निवृत्त हो जाती है अर्थात् पुरुष वायु के स्वरुप कों जानकर शीघ्रही उसके याग में प्रवृत्त हो जाता है और सिद्धबोधक वाक्य भी विधि वाक्य के साथ मिलकर अर्थ का बोधन कराने से निराकांक्ष हो जाता है। इन दोनों वाक्यों का मिलकर यह अर्थ हुआ कि जिस कारण वायु अत्यन्त शीघ्रगामी देवता है इसी कारण भुति की कामना वाला पुरुष श्वेत पशु का याग करे। यह भाव है कि जैसे आर्थी भावना अंशत्रयी वाली है वैसे ही शाब्दी भावना के भी तीन अंश है। साध्य की आकांक्षा होने पर पुरुषप्रवृत्ति साध्य रूप से अन्वित होगी तथा करण की आकांक्षा होने पर लिङ्गादिका श्रवण करणत्व रूपसे अन्वित होगा। केवल लिङ्गादि के श्रवण से पुरुषकी प्रवृत्ति होना असंभव है। इसलिए सहायक रुप से विधिवाक्य स्तुति की अपेक्षा करता है। उसका समर्थक होकर अर्थवादवाक्य विधिवाक्य केसाथ एकवाक्यता को प्राप्त होता है। एक वाक्य का दूसरे वाक्य के साथ मिलकर अर्थ को बोधन करने का नाम वाक्यैकवाक्यता है। दो रथी किसी गांव को जाते थे। दैवयोग से एक का अश्व बिजली से नष्ट हो गया और दूसरे का रथ अग्निसे जलगया। ऐसा होनेपर जो दोनों ने परस्पर

शतँ त्वा हेमन्तानिन्धिषीयेति वा वैतदाहेति । शतँ हिमाः शतँ हेमन्तानिति एतद्यजुराहेति व्याख्यानवाक्यार्थः यदि यजुषोऽर्थज्ञानपर्यन्तं तात्पर्यं न स्यात् तर्हि एतद्यजुरिममर्थमाहेति यजुरर्थप्रकाशनं व्यर्थमिति भावः ॥ ५३ ॥

इति जैमिनिसूत्रवृत्त्यां प्रथमाध्यायस्य द्वितीय पादः ।

---

स्तुति में विनियुक्त 'अग्नेगृहपते' ते० मं० १।५।६।४ यह मंत्र है उसमें 'शतँ हिमा' यह शब्द है तहां 'हिमा' इसका व्याख्यान करने वाला "शतंहिमा इत्याह शतँत्वा हेमन्तानिन्धिषीयेति वा वैतदाह" तै० मं० १।५।८।५ यह वाक्य है। यह मंत्र शतँहिमा। इन शब्दों से शतसंवत्सर पर्यन्त तेरा सेवा करूं ऐसा कहता है। शतं हेमन्तान् ऐसा शतँहिमाः यह यजु कहता है। यह व्याख्यान वाक्य का अर्थ है। यदि यजु का अर्थज्ञान पर्यन्त तात्पर्य न हो तो यह यजु इस अर्थ को कहता है यह यजु के अर्थ का प्रकाशन है वह व्यर्थ हो जायगा यह भाव है ॥५३

प्रथम अध्याय का द्वितीय पाद समाप्त हुआ ।



स्मृतिप्रामाण्यम् । अधि० १ ।

धर्मस्य शब्दमूलत्वादशब्दमनपेक्ष्यं स्यात् ॥ १ ॥

उक्तदिशा विध्यर्थवादमंत्राणाम् धर्मे प्रामाण्यम् व्यवस्थाप्येदानीम् स्मृतिशिष्टाचाराणाम् धर्मे प्रामाण्यम् व्यवस्थापयन् पूर्वपक्षमाह । धर्मस्येति । धर्मस्य उक्त लक्षण लक्षितस्य शब्दः वेदः मूलम् यस्यतत्त्वात् । अष्टकाः कर्तव्या इति केवलपौरुषवाक्यप्रतिपाद्यमशब्दमवेदमूलमनपेक्ष्यमनादरणीयं स्यात् ॥१॥

अपि वा कर्तृसामान्यात्प्रमाणमनुमानं स्यात् ॥२॥

सिद्धान्तमाह । अपि वेति । दृढवैदिकप्रणयनान्यथानुपपत्तिरूपमनुमानं स्मृतिमूलभूतश्रुतिसत्वे स्यात् । तदित्थं स्मृतिः

---

अब स्मृति को प्रामाण्य है इसकी सिद्धि के लिए अधिकरण रचना करते हैं । पूर्वोक्त प्रकार से विधि अर्थवाद तथा मंत्रों का धर्म में प्रामाण्य की व्यवस्था करके अब स्मृति तथा शिष्ट पुरुषों के आचारों को धर्ममें वेदानुकूल होने से प्रामाण्य और प्रतिकूल होने से अप्रामाण्य एतादृश व्यवस्था करने के लिए पूर्वपक्ष करते हैं । धर्मस्येत्यादि सूत्र से । पूर्वोक्त लक्षण से लक्षित धर्म में शब्द वेदमूल=प्रमाण होने से । " अष्टकाकर्त्तव्या " इत्यादि केवल पौरुषेय वाक्य से प्रतिपाद्य अष्टकादि कर्म " अशब्दं " वेद मूलक नहीं इस लिए ' अनपेक्ष्यं ' आदर करने योग्य नहीं ॥ १ ॥ सिद्धान्त को कहते हैं । अपिवेति । मन्वादि दृढ वैदिकों ने जो स्मृतियों की रचना की है

स्वमूलभूतवेददर्शनवत्प्रणीता वेदातिरिक्तगम्यो धर्मो न भवतीति निश्चयवता परेषां धर्मज्ञानार्थं प्रणीतत्वात् कल्पसूत्रादिवत्। नन्विदं प्रतारकवाक्यमित्येव किं नोच्यत इत्यत आह। कर्तृसामान्याद् वैदिकानुष्ठानस्मृत्योरेककर्तृकत्वात् न हि वैदिकं कर्म धर्मबुद्ध्या अनुतिष्ठन् प्रतारको भवेदिति भावः ॥२॥

श्रुतिप्राबल्यम् । अधि० २ ।

विरोधेत्वनपेक्ष्यं स्यादसति ह्यनुमानम् ॥३॥

"औदुम्बरीं स्पृष्ट्वोद्गायेदिति श्रुतिविरुध्दा औदुम्बरी सर्वा वेष्टयितव्येति स्मृतिः श्रुतिबाधिका पक्षे संकोचिका वा

---

उसका अन्यथानुपपत्ति रूप अनुमान प्रमाण स्मृति की मूलभूत श्रुति के अस्तित्व में है वह अनुमान इस प्रकार है कि स्मृति अपने मूलभूत वेद के दर्शनवान् पुरुष से रची गई है। क्योंकि वेद भिन्न प्रमाण द्वारा धर्म नहीं जाना जाता इस निश्चय वाले पुरुष ने अन्य पुरुषों को धर्मज्ञान के लिए कल्पसूत्र के समान प्रणयन किया है। ननु, यह प्रतारक-वञ्चक वाक्य है ऐसा ही क्यों न कहा जाय इस पर कहते हैं। ( कर्तृसामान्यात् ) वैदिक कर्मानुष्ठान और स्मृति इन दोनों का एक कर्ता होने से। वैदिक कर्म को धर्मबुद्धि से अनुष्ठान करने वाला वञ्चक हो यह संभव नहीं यह भाव है ॥ २ ॥ स्मृति से श्रुति की प्रबलता है इसका अधि० २ है। औदुंबरी

सती धर्मे प्रमाणम् स्मृतित्वादिति बहिः पूर्वपक्षे सिद्धान्तमाह विरोध इति । विरोधे उपलभ्यमान श्रुतिविरोधे अनपेक्ष्यं-स्मृतिप्रामाण्यमनादरणीयं कल्प्यश्रुत्यपेक्षया प्रत्यक्षश्रुतेः प्रबल-त्वेन बाधाद्यसंभवादिति भावः । विरोधेऽसति श्रुति कल्पक-मनुमानं प्रवर्त्तते ॥३॥

इष्टमूलकस्मृत्यप्रामाण्यम् । अधि० ३ ।

हेतुदर्शनाच्च ॥ ४ ॥

ननु सर्वावेष्टयितव्येतिस्मृतिप्रणयने किं कारणमत्राह । हेत्विति । प्रणयने विस्तीर्णवस्त्रलाभो भवतीति लोभस्य स्मृति-प्रणयने कारणत्व दर्शनात् । एतेन वैसर्जनीयं वासोऽध्वर्यु-

---

'स्पृष्ट्वोद्गायेत्' इस श्रुति से विरुद्ध 'औदुम्बरी सर्वा-वेष्टयितव्या' यह स्मृति श्रुति की बाधिका अथवा पक्ष में संकोचिका होकर धर्म में प्रमाण है स्मृतित्व होने से। ऐसा सूत्र से बाहर पूर्वपक्ष होने पर सिद्धान्त को कहते हैं। विरोध इत्यादि से। ( विरोधे ) प्रत्यक्ष श्रुति के साथ विरोध प्राप्त होने पर ( अनपेक्ष्यं ) स्मृतिनिष्ठ प्रमाणता का आदर नहीं किया जा सकता कल्प्य श्रुति की अपेक्षा से प्रत्यक्ष श्रुति को प्रबल होने से बाधादि होना असंभव है यह भाव है। प्रत्यक्ष विरोध न होने पर श्रुति का कल्पक अनुमान प्रवर्त्त होता है ॥ ३ ॥ ननु, सर्वा वेष्टयितव्या" इस स्मृति प्रणयन में कारण क्या है इस जिज्ञासा के होने पर कहते हैं। हेतु

गृह्णातीतिश्रुत्यविरुद्ध स्मृतेरपि मूलं लोभ एवेति सूचितम् ॥४॥

पदार्थप्राबल्यम् । अधि० ४ ।

शिष्टाकोपेऽविरुद्धमिति चेत् ॥५॥

वेदं कृत्वा वेदिं करोतीति श्रुत्या वेदवेद्योः पूर्वापरभावः प्रतिपाद्यते । तयोर्मध्ये क्षुत आचामेदिति क्षुन्निमित्तमाचमनं स्मृत्या प्राप्तम् एवं श्रौतक्रमणेप्राप्ते स्मार्त्ताचमनस्य विरोधे आचमनं बाध्यते न वेति संशये सिद्धान्तेनोपक्रमते । शिष्टेति । शिष्टानां वैदिकानां पदार्थानामकोपे अविरोधे आचमनमविरुद्धमनुष्ठेयम् । क्रमस्य पदार्थधर्मत्वेन आचमनेन प्रबलेन पदार्थेन बाधे बाधका भाव इति भावः ॥५॥

---

इत्यादि से । स्मृति के प्रणयन होने पर विस्तीर्ण वस्त्र का लाभ होता है । इस लोभ को स्मृति प्रणयन में कारणता देखने में आती है इससे 'वैनजंनायं वास्तेऽध्वर्युर्गृह्णाति' यह स्मृति श्रुति से विरुद्ध नहीं तो भी इसका कारण लोभ ही है यह सूचित किया गया ॥४॥ पदार्थ धर्म से पदार्थ प्रबल होता है इसका अधिकरण ४ है । 'वेदं कृत्वा वेदिं करोति' इस श्रुति वाक्य से वेद तथा वेदि का पूर्वापर भाव का प्रतिपादन किया गया है । उन दोनों के मध्य में क्षुत 'आचामेत्' इस स्मृति से क्षुत् निमित्तक आचमन प्राप्त होता है । एवं श्रौतक्रम के साथ स्मार्त्त आचमन के विरोध की प्राप्ति होने पर आचमन का बाध होगा किंवा नहीं । इस संशय के होने

न शास्त्रपरिमाणत्वात् ॥६॥

पूर्वपक्षमाह । नेति । शास्त्रावगतं प्रयोगविध्यवगतं परिमाणं संख्याविशेषो यत्र तत्त्वात्पूर्वोक्तं न । प्रयोग विधिना अस्मिन् कर्मणि इयन्तः पदार्था इति संख्याविशेषोग्राहितः तद्विरोधादाचमनस्मृतिबाध इति भावः ॥६॥

अपि वा कारणाग्रहणे प्रयुक्तानि प्रतीयेरन् ॥७॥

सिद्धान्तं दृढयति । अपिवेति । कारणानाम् स्मृतिप्रणयन कारणानां लोभादीनामग्रहणे अदर्शनेसति प्रयुक्तानि अनुष्ठिता-

---

पर सिद्धान्त से प्रारम्भ करते हैं । सिष्टेति । ( शिष्टानां ) वैदिक पदार्थों का ( अकोपे ) विरोध न होने से विरोध रहित आचमन का अनुष्ठान करना चाहिए । पदार्थ का धर्म होने से क्रम दुर्बल है और पदार्थ होने से आचमन को प्रबलत्व है इसलिए आचमन से क्रम के बाध में बाधक का अभाव है यह भाव है ॥ ५ ॥ अब पूर्वपक्ष को कहते हैं । न इत्यादि से । श्रुति से अवगत=प्रयोग विधि से ज्ञात है ( परिमाण ) संख्या विशेष है जिसमें उसका नाम शास्त्र प्रमाणक है तत्व होने से=यह याग इतनी संख्या वाला है ऐसा श्रुति से ज्ञात होने से पूर्वमें जो कथन किया गया वह ठीक नहीं । प्रयोग विधि से इस कर्म में इतने पदार्थ हैं ऐसा संख्या विशेष बोधित हुए हैं । उस संख्या विशेष के साथ विरोध होने से आचमन स्मृति का बाध होगा यह भाव है । वेदोनामदर्शपूर्णमासादिकर्मषु पुरोडाशालम्भस्मापोहनादिकार्यर्थं पंचाशत्कुशपरिमितोवत्सजान्वा-

न्याचमनादीनि अविरुद्धानि प्रतीयेरन् । न हि स्वगुणरूप-संख्यानुसारेण प्रधानपदार्थबाधोयुक्त इति भावः ॥७॥

शास्त्रप्रसिद्धपदार्थप्रामाण्यम् । अधि० । ५ ।

तेष्वदर्शनाद्विरोधस्य समा विप्रतिपत्तिः स्यात् ॥ ८ ॥

यवमयश्चरुर्भवतीत्यत्र आर्ययवनव्यवहारद्वैविध्येन यव-पदार्थसंशये पूर्वपक्षमाह । तेष्विति । तेषु व्यवहारेषु विरोधस्य प्रबलदुर्बल भावस्यादर्शनाद् विप्रतिपत्तिः शक्तिग्रहः समा तुल्यः स्यात् । तत्रोभयथापदार्थावगमाद्विकल्पः ॥ ८ ॥

---

कृति विशिष्टोदर्भ मुष्टिविशेषः । दर्शपूर्णमास यागों में पुरो-डास में लगे हुए भस्म को दूर करने के लिए पचास कुशों से परिमित हो वत्स के जानु के आकार से विशिष्ट दर्भमुष्टि विशेष का नाम वेद है ॥ ६ ॥ सिद्धान्त को दृढ करते हैं अविरोधेति । ( कारणानां ) स्मृति के प्रणयन में लोभादि कारणों का ( अग्रहणे ) दर्शन न पाये जाने से ( प्रयुक्तानि ) शिष्ट पुरुषों से अनुष्ठित जो आचमनादि हैं वे अविरुद्ध प्रतीत होते हैं अर्थात् प्रमाण मानना चाहिए । पदार्थ का गुणरूप संख्या के अनुरोध से प्रधान आचमन पदार्थ का बाध करना योग्य नहीं यह भाव है ॥ ७ ॥ शास्त्र प्रसिद्ध पदार्थ के प्रामाण्य का निरूपण करने के लिए अधिकरण ५ करते हैं । ' यवमयश्च-रुर्भवति ' इत्यादि स्थलों में आर्यों का दीर्घ शूक तथा यवनों का प्रियंगु में यव शब्द का व्यवहार होता है । उस व्यवहार को द्विविध होने के कारण यव पदार्थ में संशय होने पर पू

शास्त्रस्था वा तन्निमित्तत्वात् ॥ ९ ॥

सिद्धान्तमाह । शास्त्रस्थेति । शास्त्र प्रतिपाद्या प्रतिपत्तिः यवशब्दस्य " वसन्ते सर्वसस्यानां जायते पत्रशातनम् । मोदमानाश्च तिष्ठन्ति यवाः कणिशशालिन " इति शास्त्रप्रतिपत्तिर्बलीयसी । कुतः तन्निमित्तत्वात् । तस्य धर्मज्ञानस्य निमित्तं-शास्त्रं तत्वात् । यवमयश्चरुर्भवतीति धर्मसाधन यवशक्तिज्ञानं शास्त्रजमेव धर्मउपयुज्यते । यवनानां व्यवहारस्य शक्तिभ्रमेणापि संभवादिति भावः ॥ ९ ॥

---

पक्ष को कहते हैं । तेषु इत्यादि सूत्र से । ( तेषु ) व्यवहारों में ( विरोधस्य ) प्रबलदुर्बल भाव का दोनों में न पाये जाने से ( विप्रतिपत्तिः ) शक्ति ग्रह समान-तुल्य है । उन दोनों में पदार्थ ज्ञान होने से विकल्प होगा ॥ ८ ॥ सिद्धान्त को कहते हैं । शास्त्रस्थेति । शास्त्र से यव शब्द की शक्ति का ग्रह प्रतिपादन किया गया है और ' वसन्ते० ' इत्यादि शास्त्रजन्य प्रतिपत्ति बलवती है समान नहीं, क्योंकि ( तन्निमित्तत्वात् ) धर्मज्ञान में निमित्त शास्त्र है । ' यवमयश्चरुर्भवति ' इत्यादि वाक्य में धर्म का साधन यव पदार्थ में शक्तिज्ञान जो शास्त्र जन्य है उसी का ग्रहण करना चाहिए क्योंकि वही धर्म में उपयोगी हो सकता है । यवनों का व्यवहार शक्ति के भ्रम से भी होना सम्भव है यह भाव है ॥ ९ ॥ म्लेच्छ प्रसिद्ध पदार्थों में प्रामाण्य हैं इसकी सिद्धि के लिए छठा अधिकरण है । ' पिकमालभेत ' इत्यादि वाक्य विहित पिक तथा तामरसादि शब्दों का प्रयोग

म्लेच्छप्रसिद्धपदार्थप्रामाण्यम् । अधि० ६ ।

चोदितं तु प्रतीयेताविरोधात्प्रमाणेन ॥ १० ॥

पिकतामरसादिशब्दप्रयोगः आर्याणां न कुत्रापि म्लेच्छास्त्वर्थविशेषे व्यवहरन्ति । तत्र म्लेच्छव्यवहारं परित्यज्य व्याकरणेन प्रकृतिप्रत्ययौ परिशोध्यार्थ कल्पनमुचितं म्लेच्छव्यवहारक्लृप्त एवेति संशये म्लेच्छव्यवहारस्य धर्मसाधनत्वाभावाद् व्याकरणादिना कल्प्योऽर्थ इति बहिः पूर्वपक्षे सिद्धान्तमाह । चोदितामिति । चोदितं यवनैर्व्यवहृतं प्रतीयेत तत्प-

---

आर्य कहीं पर भी नहीं करते और म्लेच्छ तो अर्थ विशेष में व्यवहार करते हैं। ऐसी परिस्थिति होने पर म्लेच्छ व्यवहार को परित्याग करके व्याकरणादि से प्रकृति प्रत्यय का प्रतिशोधन करके अर्थ की कल्पना करना उचित है अथवा म्लेच्छ व्यवहार से सिद्ध अर्थ ही उचित है इस संशय के होने पर म्लेच्छ व्यवहार सिद्ध अर्थ में धर्म साधनता का अभाव होने से व्याकरणादि से कल्प्य अर्थ ग्रहण करना योग्य है ऐसा बाहर से पूर्वपक्ष होने पर सिद्धान्त को कहते हैं। चोदितम् इत्यादि सूत्र से। ( चोदितं ) यवनोंसे व्यवहृत=अवगत कोकिलादिक हैं ( प्रतीयेत ) आर्य भी उनको पदार्थत्वरूप से जानना चाहिये, बलवान वेदरूप प्रमाण के साथ विरोध न होने से; जैसे वसन्ते इत्यादि अर्थवाद से विरुद्ध यव व्यवहार है वैसा यहां नहीं है यह भाव है ॥ १० ॥ कल्पसूत्रों को स्वतः प्रामाण्य का अभावासिद्ध करने के लिए सप्तम अधिकरण कहते

दार्थत्वेन ज्ञातव्यं । बलवता प्रमाणेन अविरोधात् यथाऽर्थवाद विरुद्धो यवव्यवहारः तथाऽत्राभावादिति भावः ॥ १० ॥

कल्पसूत्राणां स्वतः प्रामाण्याऽभावः । अधि० ७ ।

प्रयोगशास्त्रमितिचेत् ॥ ११ ॥

बौधायनापस्तम्बादिसूत्राणि पौरुषेयाणि न वेति संशये पूर्वपक्षमाह । प्रेति । प्रयोगस्य क्रत्वनुष्ठानस्य बोधकम् शास्त्रम् प्रयोग शास्त्रम् कल्पसूत्रमपौरुषेयमनादीति चेत् ॥ ११ ॥

नासन्नियमात् ॥ १२ ॥

---

है । बौधायन तथा आपस्तम्ब आदि सूत्र पौरुषेय हैं किंवा नहीं इस संशय के होने पर पूर्वपक्ष को कहते हैं । प्रइत्यादि सूत्र से । ( प्रयोगस्य ) वेदोक्त क्रतु = यागोंका अनुष्ठान यथाविधि बोधन कराने वाला शास्त्र प्रयोग शास्त्र कल्पसूत्र है वह वेद के समान अपौरुषेय अर्थात् अनादि है ( चेत् ) यदि ( इति ) ऐसा कहा जाय तो ठीक नहीं इसका अगले सूत्र से संबंध है ॥११॥ अब सिद्धान्त को कहते हैं । न इत्यादि सूत्र से । कल्पसूत्र अपौरुषेय नहीं हो सकते क्योंकि ( असतः ) पूर्व नहीं थे उन को बौधायनाचार्य आदिओं ने निर्माण किये हैं । तहां कर्ता की स्पष्ट उपलब्धि होने से, यह भाव है ॥ १२ ॥ कल्पसूत्रों के परतः प्रामाण्य में युक्त्यंतर को कहते हैं । अवाक्यशेषात् । प्रयोग विधि के संन्निधि में उसका शेष अर्थवाद के पाठ का अभाव होने से वेद के समान नहीं ॥ १३ ॥ ( सर्वत्र ) सब कल्पसूत्रों में ( संन्निधान शास्त्रात् ) याग विधि के सन्नि·

सिद्धान्तमाह । नेति । नाऽपौरुषेयाः असतः पूर्वमसतः बौधायनाचार्यादिभिः नियमात् निर्माणात् । तत्र कर्तुः स्पष्टमुपलभ्यमानत्वादिति भावः ॥ १२ ॥

अवाक्यशेषाच्च ॥ १३ ॥

अवाक्यशेषात् । प्रयोगविधि सन्निधौ तच्छेषार्थवादपाटाभावाच्च न वेद तुल्यः ॥ १३ ॥

सर्वत्र प्रयोगात्सन्निधानशास्त्राच्च ॥ १४ ॥

सर्वत्र सर्वकल्पसूत्रेषु सन्निधानशास्त्रत् सन्निधिपठितशास्त्रार्थात् विरुद्धस्येति शेषः । विरुद्धार्थकस्य प्रयोगात् ।

---

धि में विद्यमान प्रत्यक्ष श्रुति वाक्य का नाम सन्निधानशास्त्र है सन्निधि पठित शास्त्रार्थ से । 'विरुद्धस्य' इस पद का शेष करना चाहिये । विरुद्धार्थक का प्रयोग होने से वह वेद के समान प्रमाण नहीं; जैसे आपस्तम्ब सूत्र में, 'सर्वाणि हवींषि पर्यग्नि करोति' यह कल्पसूत्र 'पुरोडाशं पर्यग्नि करोति' इस प्रत्यक्ष श्रुति से विरुद्ध है इसी प्रकार अन्य सूत्रों में भी जानना चाहिये । भाव यह है कि कल्पसूत्रों को वेदमूलकत्व दोनों वादिओं को सम्मत है, उसको नित्य होने पर श्रुति के अर्थ का अनुवादक होने से प्रत्यक्ष श्रुति से विरुद्ध वाक्य नहीं हो सकता और अनित्य होने पर न्यायाभास के ज्ञान से वाक्य की रचना होना संभव है ॥ १४ ॥ सामान्य श्रुति की कल्पना करने के लिए आठवां अधिकरण कहते हैं । पूर्व देश

यथाऽऽपस्तम्बसूत्रे सर्वाणि हवींषि पर्यग्नि करोतीति पुरोडाशं पर्यग्नि करोतीति प्रत्यक्ष श्रुति विरुद्धम् सर्वोऽपरपक्षः पूर्णमासस्य कालः "सर्वः पूर्वपक्षोदर्शस्य" इति "पौर्णमास्यां पौर्णमास्या यजेत" "अमावास्यायाममावास्यया यजेत" इति प्रत्यक्ष श्रुति विरुद्धम्। एवमन्यसूत्रेष्वपि द्रष्टव्यानि। अयं भावः। कल्पसूत्राणाम् वेदमूलत्वमुभयवादि सिद्धम् तस्य नित्यत्वे श्रुत्यर्थानुवादकत्वात्प्रत्यक्ष श्रुतिविरुध्दं वाक्यं न स्यात्। अनित्यत्वे न्यायाभासज्ञानेन वाक्य रचना संभवतीति ॥ १४ ॥

निवासी ही होलाका आदि आचार को करते हैं। अतः उसका मूलभूत कल्प्यमान जो श्रुति है वह "होलाकाद्याचारः प्राच्यैः" इस आकार की अनुमित होगी किंवा प्राच्या आदि से असंपादित होगी इस संशय के होने पर पूर्वपक्ष को कहते हैं। अनुमानेति। ( अनुमानस्य ) अनुमिति का कारणस्वरूप आचार रूप लिंग को ( व्यवस्थापनात् ) पूर्वदेश में ही नियत होने से ( प्रमाणम् ) अनुमित श्रुतिरूप प्रमाण ( तत्संयुक्तं ) प्राच्य आदि पद से सम्पादित होगी ॥ १५ ॥ अब सिद्धान्त का निरूपण करते हैं। अपिवेति। होलाकादि आचार सब देशवासियोंका धर्म है, क्यों कि ( विधानस्य ) आचार से अनुमित श्रुति वाक्य ( तन्न्यात्वात् ) सबको होलाक आदि आचार का प्रापक है। अर्थात् वह प्राच्यादि से अघटित वाक्य का कल्पक तर्क है जिसमें ऐसा श्रुति वाक्य को

सामान्यश्रुतिकल्पनम् । अधि० ८ ।

अनुमानव्यवस्थानात्तत्संयुक्तं प्रमाणं स्यात् ॥ १५ ॥

होलाकाद्याचारः प्राच्यैरेव क्रियते । तन्मूलभूता कल्प्यमानाश्रुतिः होलाकाद्याचारः प्राच्यैः कर्तव्य इति कल्प्यते उत सा प्राच्याद्यघटितेति संशये पूर्वपक्षमाह । अनुमानेति । अनुमानस्य अनुमिति कारणीभूत लिङ्गस्याचारस्य व्यवस्थापनात्प्राग्देशे एव नियतत्वात् प्रमाणमन्विताश्रुतिः तत्संयुक्तं प्राच्यादिपदघटितं स्यात् ॥ १५ ॥

अपि वा सर्वधर्मःस्यात्तन्न्यायत्वाद्विधानस्य ॥ १६ ॥

---

होने । से प्राच्यत्वादिओं का अनुगतरूपसे निर्वचन करना अशक्य होने से प्राच्यादि घटित वाक्य का कल्पक यहां हेतु नहीं है यह भाव हैं ॥ १६ ॥ तो भी शिखा कर्म की भांति व्यवस्था क्यों न की जाय इस पर कहते हैं । दर्शनादिति । शिखायां " इस वाक्यमें गोत्र वाचक पद का मुण्डपद के समीप ( दर्शनात् ) श्रवण होने से ( विनियोगः ) व्यवस्था है यहां वैसा नहीं है यह भाव हैं ॥ १७ ॥ इस हेतु से भी विनियोग नहीं हो सक्ता है ऐसा कहते हैं । लिङ्ग इत्यादिसे । ( नित्स्य ) कर्ता विशेष का नियम करने वाले लिङ्ग = प्रमाण का अभाव होने से ॥ १८ ॥ परन्तु प्राच्यत्व जाती को स्वीकार करके उससे घटित श्रुति की कल्पना हो सक्ती है इस शंका के होनेपर कहते हैं । आख्येति । प्राच्यत्व जाति नहीं किंतु

सिध्दान्तमाह । अपिवेति । होलाकादिः सर्वेषां धर्मः स्यात् विधानस्याऽऽचारानुमितश्रुतेस्तन्न्यायत्वात् । सः प्राच्याद्यघटित वाक्य कल्पको न्यायः तर्कोऽयस्य तत्त्वात् । प्राच्यत्वादेरनुगतस्य निर्वक्तुमशक्यत्वेन प्राच्यादिघटित वाक्य कल्पकोऽहेतुर्नास्तीति भावः ॥ १६ ॥

दर्शना द्विनियोगःस्यात् ॥ १७ ॥

ननु शिखा कर्म वद् व्यवस्था किं नस्यादत्राह । दर्शनादिति । शिखायांमुण्डा भृगव इति गोत्रोपपद दर्शनाच् श्रवणा द्विनियोगः व्यवस्था इह तथा नेति भावः ॥ १७ ॥

---

प्राची देश के साथ संयोग होने से यह प्राच्य है ऐसा व्यवहार होता है, और देश संयोग अव्यवस्थित है ॥ १९ ॥ परन्तु जो प्राच्य इस यौगिक नामवाला है वह अन्य देश में जानेसे तो उसमें प्राच्य यह व्यवहार नहीं रहना चाहिये। व्यवहार का कारण प्रागदेश के संयोग का अभाव होने से इस शंका को करते हैं। नस्यादिति । प्राच्यादि समाख्यामें देश को निमित्त होनेपर दक्षिण देशादिओमें जानेपर प्राच्यादिओंमें प्राच्यादि व्यवहार नहीं होगा यह अक्षरार्थ है ॥ २० ॥ मथुरा में उत्पन्न हुए पुरुषका नाम माथुर इस अवयवार्थ की भांति ( अत्रापि ) प्राच्य में भी प्राची में उत्पन्न यह अवयवार्थ है, तथाच योग प्रयुक्त प्राच्य यह व्यवहार है, देश संयोग प्रयुक्त नहीं है जिससे कि देश सम्बन्ध का अभाव होने पर प्राच्य इस

लिङ्गाभावाच्चनित्यस्या ॥ १८ ॥

इतोऽपि नेत्याह। लिङ्गेति। नित्यस्य कर्तृ विशेष नियम कर्तुः लिङ्गस्याभावात् ॥ १८ ॥

आख्याहि देशसंयोगात् ॥ १९ ॥

ननु प्राच्यत्व जातिं स्वीकृत्य तद्घटित श्रुति कल्पनं संभवतीत्यत्राह । आख्येति । प्राच्य त्वं न जाति किंतु प्राची देश संयोगा द्व्यवहारः देश संयोगस्यचा व्यवस्थित त्वात् ॥ १९ ॥

नस्या द्देशान्तरेष्वितिचेत् ॥ २० ॥

---

व्यवहार का अभाव हो। परन्तु प्राच्य यह जो समाख्या है वह कर्ता का विशेषण होकर आचारों की व्यवस्था करने को समर्थ नहीं क्योंकि जो प्राच्य पुरुष दक्षिण देशादि में गया हुआ है उसका कथंचित् "तत्रभवः" इत्यादि योग संभव होने पर भी परन्तु उसके पुत्रपौत्र तथा प्रपौत्रादियों को किसी भी प्रकार से प्राच्यादि समाख्या का संभव न होने से और उनों के आचार को देखने से व्यभिचार आता है। इसलिये प्राच्यत्वादिक कर्ता के विशेषण नहीं हो सक्के अतः उससे आचार की व्यवस्था युक्त नहीं ॥ २१ ॥ परन्तु प्राच्यत्वादि कर्ता के विशेषण होकर आचार का व्यवस्थापक मत हो तो भी होलाकादि ओंका तथा करञ्जवृक्षादि पूजन का प्राच्य देश में तथा कृष्णमृद्वाले देश में आचार होने से प्राच्य देश

ननु यः प्राच्य इति समाख्यावान्सोऽन्यस्यां दिशिगतः तदाप्राच्य इति व्यवहारोनस्यात्। प्राग्देश संयोगस्य व्यवहार निमित्तस्या भावादितिशङ्कते। नस्यादिति। प्राच्यादि समाख्याया देश निमित्तत्व दक्षिण देशादिगतेषु प्राच्यादिषु प्राच्यादि व्यवहारोनस्यादित्यक्षरार्थः॥ २०॥

स्याद्योगाख्याहिमाथुरवत्॥ २१॥

मथुरायां भवोमाथुर इति योगवद त्रापिप्राच्यांभव इति योगः तथाचयोग प्रयुक्तः प्राच्य इति व्यवहारो न देश संयोग प्रयुक्तो येन देश संयोगाऽभावे प्राच्य इति व्यवहारो निवर्त्तेत। न त्वेषा समाख्या कर्तृविशेषणमाचारा न्व्यवस्थापयितुमीष्टे,

---

तथा तादृश भूमि ( कर्मधर्मः ) कर्म का अङ्ग होकर आचार का व्यवस्थापक हो। वैश्वदेव कर्म में जैसे प्राचीन प्रवण देश अङ्गहै तद्वत्॥ २२॥ जैसे कृष्ण वर्ण वाले कर्तासे अनुष्ठित कर्म में कृष्ण वर्ण कर्माङ्ग नहीं वैसाही प्राच्यादि देश तथा देशवर्ण भी कर्माङ्ग नहीं इस अभिप्राय से समाधान करते हैं। तुल्यं इत्यादिसे। प्राच्यादि देश आचार के व्यवस्थापक नहीं क्योंकि वह देश कर्ता के धर्म श्यामत्वादिके समान है। अतः होलाकादि आचार सर्व धर्म है वैश्वदेव कर्म में प्राचीन प्रवण तो श्रुति से नियत व्यवस्थित है॥ २३॥ साधु शब्दों के प्रयोग का नियम है इस की सिद्धि के लिये नवम अधिकरण करते हैं। व्याकरण शास्त्र प्रमाण है किंवा नहीं इस संशय के होने पर पूर्वपक्ष कहते हैं। प्रयोगेति। प्रयोग के उत्पत्ति से लघु

यः प्राच्यो दक्षिणदेशादिगतः तस्यकथं चित् "तत्रभवः" पा० सू० ४ । ३ । ५३ इत्यादि योग संभवेऽपि तत्पुत्र पौत्र-प्रपौत्रादीनां कथमपिप्राच्यादिसमाख्याया असंभवेन तदा-चारस्य दर्शनेन व्यभिचारात् । अतः प्राच्यत्वादिकं न कर्तृ-विशेषणमितिनतत आचारस्य व्यवस्थायुज्यते ॥ २१ ॥

कर्मधर्मोवाप्रवणवत् ॥ २२ ॥

नतु मास्तु प्राच्यत्वादिः कर्तृपरिच्छेदः सनाऽऽचार व्यवस्थापकः तथापि होलाकादेः करञ्जवृक्षादि पूजनस्यच प्राच्यदेशे कृष्णमृद्वतिदेशेचाऽऽचारात्प्राच्यदेशः तादृशभूश्चकर्म-

---

पद प्रयोग के नियम में अर्थात् गौः ऐसा ही प्रयोग करना चाहिये गावी ऐसा प्रयोग नहीं करना चाहिये इस नियम में केवल व्याकरण ही कारण हो सक्ता है, और व्याकरण को मूलभूत श्रुति रहित होने से (अशास्त्रत्वात्) अप्रमाणत्व होने के कारण (शब्देषु) गो, गाव्यादि साधु असाधु शब्दों में (न व्यवस्थास्यात्) नियम नहीं हो सक्ता । तात्पर्य यह है कि गो शब्द साधु है और गावी, गोणी, आदि शब्द असाधु है यह व्यवस्था व्याकरण से हो सक्ती है, परन्तु साधुपद की निष्पत्ति में व्याकरण वेद मूलक न होने से स्वयं अप्रमाण है, इस लिये उसके अनुसार साधुपद का प्रयोग करना और असाधुका न करना यह नियम नहीं हो सक्ता ॥ २४ ॥ अब सिद्धान्त को कहते हैं । शब्द इत्यादि से । गो गावी आदि शब्दों

धर्मः कर्माङ्गसत् व्यवस्थापकम् । वैश्वदेव कर्मणि पाचीन प्रवणदेशवत् ॥ २२ ॥

तुल्यंतुकर्तृधर्मण ॥ २३ ॥

यथाकृष्णवर्णकर्त्राऽनुष्ठितकर्मणि कृष्णवर्णो न कर्माङ्गन्तथा दशवर्णोपीत्यभिप्रायेण समाधत्ते। तुल्यमिति । न प्राच्यादिदेश आचार व्यवस्थापकः तद्धि कर्तृधर्मेण श्यामत्वादिना तुल्यं भवति । अतोहोलाकाद्याचारःसर्वधर्मः। वैश्वदेव कर्मणिप्राचीन-प्रवणंतु श्रुत्यानियतम् ॥ २३ ॥

साधुपद प्रयोग नियमः । अधि० ९ ।

---

में व्यवस्था नहीं हो सक्ती यह जो कथन किया गया है वह ठीक नहीं क्योंकि ( शब्दे ) साधु शब्द में ( प्रयत्नेन ) जो स्वर वर्णादि हैं उनों का लोप हो जायगा इस भय के कारण साधु शब्द का प्रयोग करना चाहिये असाधु शब्द का नहीं इस व्यवस्था की व्याकरणानुसार ( निष्पत्तः ) उत्पत्ति है स्वर वर्ण आदि के अभाव में अपराध भागित्व का=दोषयुक्तत्व का श्रवण भी है इसलिये गोशब्द साधु है और गावी शब्द तो असाधु है । साधु शब्द का प्रयोग करना चाहिए असाधु शब्द का प्रयोग नहीं करना चाहिये। यह फलितार्थ है । साधु तथा असाधु शब्द का ज्ञान व्याकरण द्वारा होता है । और वह वेद मूलक होने से शब्द सिद्धि में सर्वथा प्रमाण है जिसका मूल

प्रयोगोत्पशास्त्रत्वाच्छब्देषु न व्यवस्थास्यात् ॥ २४ ॥

व्याकरण शास्त्रं प्रमाणं नवेति संशये पूर्वपक्षमाह। प्रयोगेति। प्रयोगोत्पत्तौ प्रयोगनियमे गौरि त्येव प्रयोक्तव्यं नतुगावीतिनियमे व्याकरणस्य निर्मूलत्वेनाशास्त्रत्वाच्छब्देषु गोगाव्यादि शब्देषु न व्यवस्थास्यात् ॥ २४ ॥

शब्दे प्रयत्ननिष्पत्तेरपराधस्यभागित्वम् ॥ २५ ॥

सिद्धान्तमाह। शब्द इति। यदुक्तं गोगाव्यादि शब्देषु न व्यवस्थास्यादिति तन्न = शब्दे = साधु शब्दे प्रयत्नेन = स्वरवर्णादि लोप भीतिपूर्वकतयाव्यवस्थायाः निष्पत्तेः = उत्पत्तेः।

---

भूत मंत्र यह है " द्वे विद्ये " इत्यादि ॥ २५ ॥ यद्यपि गव्यादि शब्द असाधु है तो भि गोशब्द तथा गावी शब्द दोनों में अर्थ-वत्ता रहो क्या हानि। इसपर कहते हैं अन्याय इति; अनेक = शब्दो वाचकोयस्यै कस्या र्थस्य सः अनेक शब्दः। तस्य भावस्तत्त्वम्। एक को अनेक शब्द का अर्थ मानना ठीक नहीं। क्योंकि अनेक पदों में शक्ति की कल्पना करने में गौरव आता है। और हस्त, पाणि कर आदि शब्दों में तो अगत्या उसका स्वीकार किया जाता है यह भाव है ॥ २६ ॥ ननु एक को वाचकता और शब्दों को अशक्ति जता रहो; तो भी गो आदि शब्द ही वाचक तथा साधु है और गावी आदि शब्द तो अशक्तिज हैं इसमें नियामक कौन है इसपर कहते है; तत्रेति (तत्र) संस्कृत शब्द तथा असंस्कृत शब्द में (तत्वम्)

वर्णस्वरादि लोपे अपशब्द भागित्वस्य = दोषयुक्तत्वस्य श्रवण-मप्यस्ति, अतोगोशब्दः साधुः गावी शब्दस्त्व साधुरिति फलितो र्थः। साध्व साधु शब्द योज्ञानश्च व्याकरणेनस्यात् तस्यचवेद मूलकत्वेन शब्द सिद्धौ सर्वदा प्रामाण्यं यस्यमूलभूताऽयंमन्त्रः "द्वे विधे वेदितव्ये इतिहस्मयद्ब्रह्मविदो वदन्ति परा चैवापराच। "तत्रापरा" ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्ववेदः शिक्षाकल्पो व्याकरणं निरुक्तंछःन्दो ज्योतिषमिति ॥ २५ ॥

अन्यायश्चानेकशब्दत्वम् ॥ २६ ॥

---

साधुत्व तथा असाधुत्व का ज्ञान (अभियोग विशेषात्) व्याकरण शास्त्र के अभ्यास जनित संस्कार विशेष से (स्यात्) होता है॥ २७॥ परन्तु गावी आदि पद से गौ का ज्ञान शक्ति भ्रम से कहना होगा। तो भी भ्रम में क्या कारण है इस आकांक्षा के होनेपर कहते हैं। तदिति। (तद्) तत्र = गोपद में (अशक्तिः) शक्ति का अभाव है अर्थात् करण के कुछ अदक्षता रूप दोस से गोशब्द के यथा वदुच्चारण का किसी काल में असामर्थ्य हो गया वही भ्रम में कारण प्रतीत होता है। तथापि शक्ति के भ्रम मात्र से गावी शब्द में गोरूप अर्थ बोध कैसे होने लगा। इसपर कहते हैं (तदनुरूपत्वात्) गो शब्द के समान होने के कारण उनसे जो रूप अर्थ का बोध होने लगा इसमें कोई बाधक नहीं। यह अभिप्राय है कि

ननु गोशब्दस्य गावी शब्दस्योभयोरप्यर्थवत्त्व मास्ता-मत आह। अन्याय इति अनेक शब्दत्वमनेक शब्दवाच्यत्वम-न्याय्यमनुचितम्। अनेक पदेषु शक्तिकल्पनायां गौरवाद्, हस्त पाणि करादि शब्देषु त्वगत्या तत्स्वीकार इति भावः। २६।

तत्र तत्वमभियोगविशेषात् स्यात् ॥ २७ ॥

ननु अस्त्वेकस्य वाचकता, इतरेषां त्वशक्तिजता। तथा-पिगवादि शब्दा एव वाचकाः साधवः। गाव्यादि शब्दा-स्त्व शक्तिजा इत्यत्र विनिगमकं किमित्यत आह। तत्रेति, तत्र संस्कृतशब्द असंस्कृतशब्देच तत्वं साधुत्वाऽसाधुत्व ज्ञानमभि-

---

गो शब्द के उच्चारण की इच्छावाले किसी पुरुष ने कण्ठ में दोष के वलसे गावी ऐसा कहा। शिष्य ने उसके अभिप्राय को जानकर गौ को लाया, समीपस्थ पुरुष गावी शब्द गो का वाचक है इस भ्रम से गावी शब्द का प्रयोग किया उसको देखकर फिर अन्य पुरुष ने किया इस प्रकार अंध परंपरा से गो में गावी शब्द का शक्तिभ्रम है यह भाव है॥ २८ ॥ इस प्रकार एक देश का विकार होनेपर भी अर्थ स्मरण का स्वीकार होने से ही "अश्मकेभ्य आगच्छति=अश्मक नामक देशों से आता है इत्यादि स्थलों में पञ्चमी विभक्ति के स्थानमें "अश्मकैरागच्छति" इस तृतीया का प्रयोग रूप विभक्ति का व्यत्यय होने पर भी अर्थात् अन्य विभक्ति का उच्चारण होने पर भी प्राति-पदिक रूप अंश के तुल्य होने के कारण श्रोता को उनसे पूर्वोक्त अर्थ का बोध हो जाता है अश्मक शब्द को " अश्मं-

योगविशेषाद् व्याकरण शास्त्राभ्यास जनित संस्कार विशेषात् ॥ २७ ॥

तदशक्तिश्च तदनुरूपत्वात् ॥ २८ ॥

ननु गाव्यादिपदाद् गोबोधश्च शक्तिभ्रमाद्वाच्यः । भ्रमे मूलं किमित्याकांक्षायामाह । तदिति । तत्र गोपदे अशक्तिः किञ्चित्करणापाटवदोषादुच्चारणाऽसामर्थ्यं क्वचित्कल्पते नन्वेतावता गावी शब्दे गवार्थत्वं कथमत्राह । तदनुरूपत्वात् गोशब्दसदृशत्वात् । अयमभिप्रायः केनचिद्गो शब्दोच्चारणेच्छावता कण्ठ दोषवशेन गावीत्युक्तं शिष्येण तदभिप्रायंज्ञात्वा

कभ्यः" इस समुदाय का एक देशत्व होने से उस एक देश से अश्मक देश का स्मरण होता है। वैसा ही गावी शब्द को ( गौ ) इस शब्द का एक देशत्व होने से गो का स्मरण हो सक्ता है यह भाव है ॥ २९ ॥ लोक और वेद में शब्द तथा अर्थ का भेद नहीं इसकी सिद्धि के लिए दशम अधिकरण की रचना करते हैं। लोक तथा वेद में शब्द और अर्थ भिन्न हैं किंवा अभिन्न हैं इस संशयके होनेपर शब्द तथा अर्थ भिन्न हैं। क्यों कि देवासः इत्यादि शब्दों का रूप भेद है और "उत्ताना" इत्यादि वाक्यों से अर्थ भेद भी पाया जाता है ऐसा बहिः पूर्वपक्ष होने पर सिद्धान्त कहते हैं। प्रयोगे इति। सूत्र से पूर्व उभयोर्भेदे इस पद की योजना करनी चाहिए ( प्रयोगस्य ) वाक्य के ( चोदना ) उच्चारण से जो अर्थज्ञान होता है उसके ( अभावात् ) अभावका प्रसंग हो जाने से यह भाव है कि

गौरानीता समीपस्थो गावी शब्दो गोवाचक इति भ्रमेण गावी शब्दं प्रायुङ्क्त तद्दृष्ट्वाऽन्यः एवमन्ध परंपरया गोशक्ति भ्रम इति भावः ॥ २८ ॥

एकदेशत्वाच्च विभक्ति व्यत्यये स्यात् ॥ २९ ॥

एवमेकदेश विकारेऽप्यर्थस्मरणाङ्गीकारादेत्र अश्मकैराग-च्छतीति पञ्चमीस्थाने तृतीया प्रयोगे विभक्तेर्व्यत्ययेऽपि-अन्यस्योच्चारणेऽपि अर्थज्ञानं दृश्यते।। अश्मकेभ्य इति समुदा-यैकदेशत्वादश्मक शब्दस्य तस्मादश्मकदेशस्मरणमिति तथा गावी शब्दस्य गौरिति शब्दैकदेशत्वाद्गो स्मरणमुपपन्नमिति भावः ॥ २९ ॥

---

वैदिक शब्दार्थों को लौकिक शब्दार्थों से भिन्न होने पर उन्हों को अपूर्व होने से शक्ति ज्ञान नहीं हो सक्ता और उसके न होने से अर्थ ज्ञान नहीं होगा। इसलिए शब्दों का (अवि-भागात्) अभेद होने से अर्थों का भी अभेद है लोक में पदों का ज्ञातशक्तिक होने से अर्थ ज्ञान हो सक्ता है (देवाः देवासः) इन शब्दों के स्वरूप भेद पाये जाने से पद भेद है यह जो कहा गया है उसका समाधान करना चाहिए। न्यूनाधिक जन्य स्वरूप भेद होने पर भी अर्थ ज्ञान में उपयोगी धर्म भेद का अभाव होने से पद का भेद नहीं होसक्ता जहां अर्थ ज्ञान में उपयोगी धर्म भेद है वहां पद का भेद होता है जैसे पूर्वपद प्रकृति स्वर के होने पर बहुव्रीहित्व का अवगम होने से अन्य पदार्थ वृत्तिता का और अन्तोदात्त होने पर तत्पुरुषत्व

लोकवेदयोः शब्दार्थैक्यम् । अधि १० ।

प्रयोगचोदनाभावादर्थैकत्वमविभागात् ॥ ३० ॥

लोकवेदयोः शब्दार्थौ भिन्नौ उताभिन्नाविति संशये शब्दार्थौ भिन्नौ । देवाः भवति कर्णैः । देवासः भवाति कर्णेभिरितिरूपभेदात् । "मनुष्य गवास्त्ववाश्चोवहन्ति, उत्ताना-हि देव गवा वहन्तीति चार्थ भेदादितिवहिः पूर्वपक्षे सिद्धान्त माह । प्रयोगेति । सूत्रात्पूर्वमुभयोर्भेदे; इति पूरणीयम् । प्रयोगस्य वाक्यस्य चोदना उच्चारणजन्यार्थ प्रतीतिः तद-भावात् । अभाव प्रसङ्गात् । अयंभावः । वैदिक शब्दार्थयो-

---

का अवगम होने से स्वार्थ वृत्तिता का ज्ञान व्याकरण से होता है और "उताना" इत्यादि वाक्यार्थ भेद का ज्ञापक है यह जो कहा गया है वह भी ठीक नहीं क्योंकि उस वाक्य में जो उत्तान वहन करते हैं वे देवताओं की गौ हैं ऐसा गो शब्द का अर्थ विधान करने को शक्य नहीं. ऊपर को पाद करके चलने की अप्रसिद्धि होने से; इसलिए वायु पुराण उक्त रीति से पृथिवी गोलक तथा त्रिलोकी के भ्रमण वश से देव भी कभी इस पृथिवी लोक को ऊपर देखते हैं. उनकी दृष्टि को आश्रित करके गौवों का उत्तान वहन कहा गया है दक्षिणा त्वादि से देव सम्बन्धी इन गौवों का उत्तान गमन स्तुति के लिए अनुवाद किया गया है ॥ ३० ॥ पदों की व्यक्ति में किंवा जाति में शक्ति है इस संशय के होने पर पूर्व पक्ष को कहते हैं। अद्र्येतति । जाति वाचक पक्ष में कृपा वाचकता नहीं होगी

भिन्नत्वे तयोरपूर्वकत्वेन शक्ति ग्रहासम्भवादर्थ ज्ञानं नस्यादिति । अतः शब्दानां विभागादभेदादर्थैक्यमपि लोकेगृहीतशक्तिकत्वात्तदुपपत्तिः । यदुक्तं देवाः देवास इति स्वरूपभेदापदभेदः । तस्य समाधानं कर्तव्यं न्यूनातिरेक कृतस्वरूपभेदेसत्यपि अर्थ प्रतीत्यौपयिक धर्म भेदा भावात् न पदभेदः । यत्रार्थ प्रतीत्यौपयिक धर्म भेदः तत्र भिद्यते एव पदम् । यथा पूर्वपद प्रकृति स्वरत्वे वहुव्रीह्यर्थत्वं अन्तोदात्तत्वे स्वार्थवृत्तितास्मरणादवगम्यते । यच्चोक्तम् । " उत्ताना वै देवगवा वहन्तीत्यर्थ भेदज्ञापकमिति तदपि न । तत्र ये उत्ताना वहन्तीत्युद्दिश्य गो शब्दवाच्यत्वं न विधातुं शक्यम् । उत्तानवहनस्या-

---

यदि शब्द का अर्थ जाति माना जाय तो वह शब्द द्रव्य के आश्रित रहने वालों का वाचक नहीं होगा यह फलितार्थ है एका देया इत्यादि वाक्यों में दो छः आदि का देना कहा है वह जाति पक्ष में नहीं बन सक्ता क्योंकि जाति एक होने से दो छः आदि संख्या के अन्वय का असम्भव होने से अद्रव्य वाचकता हो ऐसी इष्टापत्ति नहीं कर सकते इसलिए शब्द का अर्थ जाति नहीं किन्तु व्यक्ति ही है यह भाव है ॥ ३१ ॥

इससे भी शब्द का अर्थ जाति नहीं ऐसा कहते हैं । अन्येति । अन्य पद के अर्थ को देखे जाने से यदि उपाकृत पशु पलायन कर जाय तो अन्य पशुको उपाकरण संस्कार करे (उपाकरणञ्च तृणे न पशोरूप स्पर्शनम् ) इस स्थल में अन्य पदार्थ का पशु पदार्थ के साथ अन्वय बोध कहना होगा । और वह अन्वय

प्रसिद्धत्वात् । अतो वायुपुराणोक्तरीत्या पृथिवी गोलक त्रैलोक्य भ्रमणवशाद्देवा अपि कदाचिदिमं लोकं उपरिपश्यन्तीति तद्दृष्टिमाश्रित्य एतेषामेव गवां दक्षिणात्वादिना देवसम्बन्धिनामुत्तानवहनं स्तुत्यर्थमनुकीर्त्यत इत्यर्थः ॥ ३० ॥

आकृतिशक्तिः । वर्णकान्तरम्
अद्रव्यशब्दत्वात् ॥ ३१ ॥

पदानां व्यक्तौ जातौ वा शक्तिरिति संशये पूर्वपक्षमाह । अद्रव्येति । जाति वाचकत्व पक्षे अद्रव्य वाचकता स्यादित्यर्थः । यदि जातिः शब्दार्थोभवेत् तदा द्रव्याश्रय-

---

बोध सम्भव नहीं । पशु पदार्थ जातिको एक होने से उस जाति में अन्य पदार्थ का अन्वय बोध तेरे मत में असम्भव होने से । और जाति का दौडना भी असम्भव होने से । इसलिये व्यक्ति में ही शक्ति है इस पद की पूर्ति करनी चाहिये ॥ ३२ ॥ सिद्धान्त को कहते हैं । आकृति रिति । ( क्रियार्थत्वात् ) जातिको शब्दार्थ मानने पर " श्येन चितं-चिन्वीत " इत्यादि वाक्यों का श्येन सदृश अग्न्या धार चबूतरा विशेष का निष्पादक चयनादि क्रिया का प्रति पादकत्व रूप प्रयोजन का सम्भव होने से, और व्यक्ति को शब्दार्थ मानने पर उसका असम्भव होने से ( आकृतिः ) जाति ही शब्दार्थ है व्यक्ति नहीं । यह भाव है कि जाति का भान होता है ऐसा व्यक्ति शक्ति वादी को भी अवश्य कहना पढेगा । ( अन्यथा ) जाति भानका अनङ्गीकार करने पर

वचन = शब्दोन भवेदिति यावत् । एकागौर्देय द्वे गावौ देये षड्गावो देयाः इत्यादौ जातेरेकत्वेन संख्या न्वयासम्भवादिष्टापत्तिर्न सम्भवति इति भावः ॥ ३१ ॥

अन्यदर्शनाच्च ॥ ३२ ॥

इतोऽपि न जाति रर्थ इन्याह । अन्येति । अन्य शब्दार्थस्यदर्शनात् । यदि पशुरूपाकृतः पलायेतान्यं पशुमुपाकुर्यादित्यत्र अन्य पदार्थस्य पशुपदार्थे नान्वयो वाच्यः । स नसम्भवति । तवमते जातेः पशुपदार्थस्यैक त्वेन तत्रान्य पदार्थान्वया

---

" श्येनचित्तं चिन्वीत " इस वाक्य के अर्थ की असिद्धि हो जायगी । (तथाहि) देखो धान्वर्थ में श्येनका क्या करणता रूपसे अन्वय है किंवा कर्मता रूपसे । इनमें प्रथमपक्ष नहीं बन सक्ता । क्योंकि " कर्मण्यग्न्याख्यायाम् " ऐसा पाणिनी सूत्र है श्येनादि रूप कर्म वाचक के उपपद होने पर और धात्वर्थ को भी कर्म कारक होने पर अग्न्या धार स्थल विशेष की संज्ञा की कर्तव्यता में चिनोति धातु से क्विप् प्रत्यय हो ऐसा उसका अर्थ है । इस प्रकार उक्त सूत्र के अनुसार श्येन सदृश में लक्षणा को स्वीकार करके श्येन सदृश चीयमान स्थल विशेष को चयन क्रिया से सम्पादन करे ऐसा वाक्यार्थ होता है । करणत्व रूप से अन्वय करने में कर्म वाचक को उपपद में न होने से निरुक्त सूत्र के साथ विरोध आता है। इसलिये अवश्य कर्म त्वरूप से अन्वय करने के लिये सादृश्य में लक्षणा करके श्येन पदार्थ को कर्मत्व संपादन करना

सम्भवात् । जातेः पलायना सम्भवात् । अतो व्यक्तावेव शक्ति रितिपूरणीयम् ॥ ३२ ॥

आकृतिस्तुक्रियार्थत्वात् ॥ ३३ ॥

सिद्धान्तमाह । आकृतिरिति । क्रियार्थत्वात् आकृतेर्वाच्यत्वे सत्येव श्येन चितंचिन्वीत इत्यादि वाक्यानां श्येनसदृशान्याख्य स्थण्डिल विशेष निष्पादकचयनादिरूप क्रियायाः प्रतिपादकत्व रूपप्रयोजनस्यसम्भवात्, व्यक्तेर्वाच्यत्वेच तदसंभवात् क्रिया प्रयोजनत्वात् । आकृतिः जातिः । सैवपद वाच्या । अयं भावः । व्यक्ति शक्ति वादि नाऽप्यवस्यं जाति भासत इति

---

चाहिये । चयन क्रिया काफल श्येन सादृश्य है ताहशं गौणफल को ही "श्येन चितं चिन्वीत स्वर्ग कामः" इस वाक्य में स्वर्ग साधनता प्रतीत होती है । इस परिस्थिति में केवल व्यक्ति शक्तिवादि को यावद् व्यक्ति सादृश्य अभिप्रेत । है किंवा यद्किञ्चिद् व्यक्ति सादृश्य । सर्व व्यक्तियों के सादृश्य को एक काल में सं भव न होने से प्रथम पंक्ष अयुक्त है । द्वितीय पक्ष भी ठीक नहीं, क्योंकि वेद के तात्पर्य का विषय भूत जिस व्यक्ति का सादृश्यथा उस व्यक्ति के नाश हो नेपर अनुष्ठान की लोपकी प्राप्ति होगी । तात्पर्य का विषय भूत वस्तु के अभाव के कारण अगत्या श्येनत्व के आश्रय का सादृश्य कहना होगा । तथाच श्येनत्व जाति के ज्ञान को आवश्यक होने स उसके बोध के लिये तरे को भी आवश्यक है जाति में शक्ति मानना । तथा सति जाति शक्ति से सब कार्य

वाच्यम्। अन्यथा श्येन त्रितंचिन्वीतेति वाक्यार्था नुपपत्तिः। तथाहि। धात्वर्थे श्येनः किं करणत्वेनान्वेत्युत कर्मत्वेन। नाद्यः। कर्मण्यग्न्याख्यायामिति पाणिनि सूत्रम्। कर्म वाचके श्येनादि-रूपे उपपदे धात्वर्थेऽपि कर्माणि अग्न्याख्य स्थण्डिल संज्ञायां कर्तव्यायां चिनोते र्धातोः क्विप्स्यादिति तदर्थः। इत्थं चोक्त-सूत्रानुसारेण श्येनसदृशे लक्षणंस्वीकृत्य श्येन सदृशं चीयमानं स्थण्डिलं चयनक्रियया भावयेदिति वाक्यार्थः संपद्यते। करणत्वेनान्वये कर्म वाचकोप पदाभावेन निरूक्त सूत्र विरोधः। अतोऽवश्यं कर्म त्वेनान्वये सादृश्य लक्षणया कर्मत्वं श्येन पदार्थस्य संपादनीयम्। चयनक्रियायाः फलं श्येन सादृश्यं तादृशगुणस्यैव श्येनचितं चिन्वीतस्वर्गकाम इन्यत्र स्वर्ग-साधनत्वं प्रतीयते। एवं सति केवल व्यक्ति शक्ति वादिना यावत् व्यक्ति सादृश्य मिष्यत उत यत्किंचिद् व्यक्ति सादृश्यम्।

---

का निर्वाह होने पर व्यक्ति शक्ति निरर्थक है इसलिये बहुत विस्तार नहीं करना। इसी अर्थ को भट्टपाद ने भी कहा है कि जाति रूप विशेषण के बोधन में क्षीण है सामर्थ्य जिसकी वह अभिधा शक्ति विशेष्य को बोधन नहीं कर सक्ती॥३३॥ अब उक्त सिद्धान्त में दूषणों को देते हैं। नेति। जाति पक्ष में "व्रीहीन् प्रोक्षति" इस वाक्य में जाति के प्रोक्षण रूप क्रिया का विधान है वह नहीं होगा। तथा पदार्थान्तर में अन्य पशु के स्थान में अन्य पशु का विधान है वह भी नहीं होगा।

सर्व व्यक्ति सादृश्य स्यैकत्रासं भवान्नाद्यः । न द्वितीयः । यद् व्यक्ति सादृश्यं वेदतात्पर्य विषयीभूत तन्नाशेऽनुष्ठान लोपापत्तिः । तात्पर्य विषयीभूत वस्तुनोऽभावादगत्या श्येनत्वाश्रय सादृश्यमिति वाच्यम् । तथाच श्येनत्व बोधस्यावश्यकतया तद्बोधार्थं तत्रापि शक्तिस्त वावश्यकी । तथा सति तत्रैव शक्त्या सर्व कार्य निर्वाहे व्यक्ति शक्तिः निरर्थकेति बहुविस्तरेणालम् । इममेवार्थं भट्टपादाः आहुः । विशेष्यं नाभिधागच्छेत् क्षीण शक्ति र्विशेषणे " इति ॥ ३३ ॥

न क्रियास्यादिति चेदर्थान्तरे विधानं न द्रव्य मिति चेत् ॥ ३४ ॥

सिद्धान्ते दूषणान्याह । नेति । व्रीहीन्प्रो क्षतीत्यत्र जातेः प्रोक्षण रूपाक्रिया नस्यात् । तथा पदार्थान्तरे अन्य पशुस्थाने

---

( द्रव्यं ) एकादेया षड्देया इत्यादि द्रव्याश्रय कार्य्यं न होगा ( चेत् ) यदि ( इति ) ऐसा कहो तो ठीक नहीं । इसके आगे सूत्रसे सम्बन्ध है । सूत्र में दो इति प्रक्षेपसे आया है ॥ ३४ ॥ अब सिद्धान्ती उक्त दोषों का परिहार करता है । तदर्थ त्वादिति । उक्त व्रीहि आदि पदोंका लक्षणा द्वारा व्रीहि आदि स्वरूप व्यक्ति रूप अर्थहोनेसे ( प्रयोगस्य ) व्रीहीन् प्रोक्षति इत्यादि प्रयोगके अर्थ का ( अविभागः ) बाध नहीं । और भट्ट पादने भी इसी बातको कहा है । आनन्त्य व्यभिचार तथा शक्ति के अनेकत्व दोषसे व्यक्ति में शक्ति नहीं आकृति तो शक्ति है यह सब संगत है ।

अन्यपशो र्विधानं नस्यात्। द्रव्यं द्रव्य कार्य्य मेकादेया षड्-देया इतिच नस्यात्। इति द्वयं संपातायातम्॥ ३४॥

तदर्थत्वात्प्र योगस्या विभागः॥ ३५॥

सिद्धान्त्युक्त दूषणानि परि हरति। तदर्थत्वादिति। उक्तानां व्रीह्यादि पदानां लक्षणया तदर्थत्वात् व्रीह्याद्यर्थत्वात् प्रयोगस्य व्रीहीन् प्रोक्षतीति प्रयोगस्या विभागः अबाधः। तदुक्तं भट्ट पादैः। आनन्त्य व्यभिचाराभ्यां शक्त्यनेकत्व दोषतः। नव्यक्तावा कृतौ तुस्यात्सर्वं मेतत्समञ्जसम्। अन्वय व्यतिरेकभ्यामेकरूप प्रतीतितः। आकृतेः प्रथमं ज्ञानेतस्या-एवाभिधेयता। व्यक्त्या कृत्यो रभेदाच्च व्यवहारोपयोगिता। लिङ्ग संख्यादि संबन्धः सामानाधिकरण्यधीः। सर्वोपपन्नाच यतस्तस्मात् तत्रैव कल्पयेदिति"॥ ३५॥

इति जैमिनिसूत्रवृत्त्यां प्रथमस्याध्यायस्य

तृतीयःपादः॥ ३॥

---

अन्वयव्यतिरेकसे एकरूप प्रतीतसे और आकृतिं के प्रथम ज्ञान से उस आकृतिकोही वाच्यत्व है। व्यक्ति और आकृति इन दोनों के अभेदसे आकृति को व्यवहार में उपयोगिता है लिङ्ग संख्यादिओंका सम्बन्ध और सामानाधि करण्यका ज्ञान जिस कारण ये सब उपपन्न होते हैं इस कारण उसी में शक्ति की कल्पना करनी चाहिये॥ ३५॥

ब्रह्मचारी श्री सर्वेश्वरानन्दकृत प्रथमाध्याय के तृतीय पादके जैमिनिसूत्रवृत्तिका अनुवाद समाप्त

उद्भिदादि शब्दानां यागनाम ताधिकरणम् ॥ १ ॥

उक्तंसमाम्नायै तदर्थं तस्मात् सर्वं तदर्थंस्यात् ॥ १ ॥

विद्यर्थ वाद मन्त्राणां विधिस्तु त्यनुष्ठेयार्थ प्रकाशै धर्मे-प्रामाण्यं दर्शितम् । इदानी मुद्भिदायजेते त्यत्रोद्भिदादि-पदानां कथं प्रामाण्यमिति प्रश्ने पूर्व पक्ष माह । उक्तमिति । समाम्नायस्य वेदस्यैतदर्थ्यं विधिस्तु त्यनुष्ठेयार्थ त्वमुक्तं यस्मात्तस्मा त्सर्वं वैदिकं पदं तदर्थ मुक्तान्यतमार्थं स्यात् ॥ १ ॥

अपिवा नामधेयंस्याद्यदुत्पत्तावपूर्वं मविधाय कत्वात् ॥२॥

---

उद्भि दादि शब्द याग के नाम हैं इसकी सिद्धि के लिये अधिकरण रचना करते हैं । पूर्व के तीन पादों में विधिवाक्य अर्थ वाद वाक्य तथा मन्त्रों को विधि स्तुति तथा अनुष्ठेय अर्थ के प्रकाश द्वारा धर्म में प्रामाण्य देखाया जा चुका है । अब " उद्भिदायजेत " ता० ब्रा० १९।७।३ .वलभिदायजेत ता० ब्रा० १९।७।१ इत्यादि स्थलों में उद्भिदादि पदों को कैसे प्रामाण्य है इस प्रश्न के होने पर पूर्व पक्ष को कहते हैं । उक्त मित्यादि से । ( समाम्नायस्य ) समस्त वेद को ( ऐतदर्थ्यं ) विधि स्तुति तथा अनुष्ठेयार्थ का प्रकाशार्थत्व' है यह अर्थ ( यस्मात् ) अध्ययन विधि के वश से ( उक्तं ) अर्थ वादाधि करण में व्यवस्थित किया जाचुका है ( तस्मात् ) व्यवस्थित होने से सब वैदिकपद ( तदर्थं ) उक्त अन्यतम अर्थ वाले हैं ॥१॥ अब उक्त पूर्व पक्ष का समाधान करते हैं ।

सिद्धान्तमाह । अपिवेति । अपिवेति शब्दः पूर्वपक्ष व्यावृत्तौ आगतः । यस्य पदस्योद्भि दादे रुत्पत्तौ प्रथम श्रवणे अपूर्व मर्थान्तरे रूढ़त्व ज्ञानं न, तद् उद्भिदादि पदं कर्मनाम धेयंस्यात् । अवि धायकत्वाद्, नामत्व संभवे सति गुण विध्यसं भवात् । गुण विधौमत्वर्थ लक्षणापत्तेरिति भावः ॥२॥

चित्रादि शब्दानां यागनाम ताधिकरणम् ॥ २ ॥

यस्मिन् गुणोपदेशः प्रधानतोऽभि संबन्धः ॥ ३ ॥

चित्रयायजेत पशुकामः "तै० सं० २।४।६।१ इत्यत्र चित्रापदस्य गुणेरूढत्वेन नामत्वा संभवादग्नीषोमीयपश्वनुवादेन

---

अपिवेति । ( अपिवा ) शब्द पूर्व पक्ष के निराकरणार्थं आया है ( यद् ) जिस उद्भि दादि पद के ( उत्पत्तौ ) प्रथम श्रवण ( अपूर्व ) किसी अन्य अर्थ में प्रसिद्ध न हो, वह उद्भि दादि पद ( नाम धेयं ) यागका नाम (स्यात्) है (अविधायकत्वाद्) नाम त्वका संभव होने पर उक्त वाक्य किसी गुण भूत द्रव्य विशेष का विधाय कहो यह संभव नहीं । गुण का विधान मानने से उक्त पदों की उद्भि दादि नाम वालों में मत्वर्थ लक्षणा करनी पडती है, क्योंकि यज् धातु का अर्थ याग क्रिया है और आपके मत में उद्भि दादि द्रव्य विशेष हैं, इस लिये क्रिया और द्रव्य का समानाधिकरण मत्वर्थ लक्षणा से विना नहीं बन सक्ता और नाम का विधान मानने में उक्त लक्षणा करनी नहीं पडती क्योंकि याग और उसके नाम का

चित्रत्व स्त्रीत्वोभयविधिरिति पूर्व पक्षे सिद्धान्तमाह । यस्मिन्निति । यस्मिन् वाक्ये रूढ्या अनेक गुणोपदेशः प्रतीयते नासौगुणविधिः । वाक्यभेद प्रसङ्गादिति पूरणीयम् । चित्रापदस्य कागतिस्तत्राह । प्रधानतः धात्वर्थेनसाकं नामत्वेनाभिसंबन्धः ॥ ३ ॥

अग्निहोत्रादि शब्दानां यागनामताधिकरणम् ॥ ३ ॥

तत्प्रख्यंचान्यशास्त्रम् ॥ ४ ॥

अग्निहोत्रं जुहोति " तै० सं० १।५।९।१ इत्यत्राग्नि रूपगुण विधिर्नामधेयं वेति संशये । अत्र वाक्य भेदा भावा-

---

समानाधिकरण उक्त लक्षणा के विना ही होसक्ता है, यह भाव है ॥२॥ चित्रादि शब्दों का याग नामता का अधिकरण द्वितीय है। चित्रयायजेत पशुकामः ॥ इसवा क्य में चित्रापद को गुण में रूढत्व होनेसे नामत्व का विधान नहीं हो सक्ता इसलिये यजेत पद से अग्नी षोमीय पशु यागका अनुवाद करके तदुप योगी पशु विशेष में चित्रता तथा स्त्री त्वरूप दो गुणों का विधान है इस पूर्व पक्ष के होने पर सिद्धान्त को कहते हैं। यस्मिन् इत्यादि से। ( यस्मिन् ) चित्रयायजेत " इस वाक्य में रूढि होने से चित्रत्व स्त्रीत्व रूप अनेक गुणों का विधान प्रतीत होता है तो भी वह गुण विधान नहीं हो सक्ता, क्योंकि वाक्य भेद का प्रसङ्ग हो जायगा इस हेतु का सूत्र में पूर्ण करना चाहिये। चित्रत्व रूप गुण का विधान अङ्गीकार न होने पर चित्रापद की क्या गति इस पर कहते हैं। ( प्रधानतः ) यज

द्गुण विधिरिति बहिः पूर्व पक्षे सिद्धान्तमाह । तदिति। तस्यगुणस्य श्रूयमाणस्याग्न्यादेः प्रख्यं प्रापक मन्य शास्त्र मग्नि ज्योंति ज्योंति रग्निः स्वाहा इति सायं जुहोति " तै० ब्राह्म २ । १ । २ सूर्य्यो ज्योति ज्योंतिः सूर्यः स्वाहेतिप्रातः तै० ब्रा० २ । १ । २ मन्त्र लिङ्गादि यत्र तदपि कर्म नामधेयम् । एवमेवाघार माघारयति तै० ब्रा० ३ । ३ । ७ पञ्चदशान्याज्यानि " ता० ब्रा० १९ । ११ । २ सप्त दश नि पृष्ठानि " ता० ब्रा० १९ । ११ । २ इत्यत्राघाराज्य पृष्ठ

---

धात्वर्थ याग के साथ नाम होकर ( अभि संबन्धः ) सम्बन्ध होना चाहिये ॥ ३॥ आग्निहोत्रादि पदों का याग नाम तका अधि करण तृतीय है । अग्नि होत्रं जुहोति " इस वाक्य में अग्निरूप गुण को किंवा नाम धेयकी विधि है इस संशय के होने पर । इसमें वाक्य भेद का अभाव होने से गुण विधि है इस प्रकार बाहर से पूर्व पक्ष होने पर सिद्धन्त को कहते हैं । तदिति। ( तत् ) श्रूयमाण अग्नि आदि गुणका ( प्रख्यं ) प्रापक ( अन्य शास्त्रं ) "अग्नि जौंतिः" मन्त्र वाक्य तथालिङ्गादि जिस वाक्य में विद्यमान हैं उस वाक्य में भी होम रूप कर्म के नाम धेय की विधि है गुणकी विधि नहीं क्योंकि गुण प्राप्त हैं । जैसे इस वाक्य में अग्निहोत्र कर्म का नाम है गुण का विधान नहीं वैसाहि " अघारमाघारयति " इत्यादि में आघार आदि भी कर्म का नाम जानना चाहिये इसी अर्थ को भट्टपाद ने भी कहा है । विधान करने को इष्ट गुण का प्रापक यहाँ अन्यशास्त्र

